रहता है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि आलोचना और अनुसंधान में प्रक्रिया की भिन्नता तो है, किन्तु इन दोनों का अन्तिम लक्ष्य सत्य की सिद्धि है। अनुसन्धान में तथ्य का अन्वेषण ही पर्याप्त नहीं होता, अपितु वह तो शोध की पूर्वपीठिका-मात्र है। अनुसन्धाता का मुख्य लक्ष्य उस तथ्य के आधार पर सत्य का आख्यान करना है और इसके लिए उसमें आलोचनात्मक प्रतिभा का होना अनिवार्य है। इस शक्ति के होने पर ही वह उपलब्ध तथ्यों पर भलीभांति मननोपरान्त उन्हें विचाररूप में अभिव्यक्त कर दूसरों तक सम्प्रेषित कर सकता है। इस आधार पर हम यह कह सकते हैं कि श्रेष्ठ अनुसंधान और श्रेष्ठ आलोचना में जितना विधि का अन्तर है, उतना उपलब्धि का नहीं।

हरण है। इसी प्रकार प्रभावात्मक समीक्षा भी आलोचना की आदर्श प्रणाली नहीं है, क्योंकि इसमें आलोचक के व्यक्तिगत मत की प्रमुखता रहती है और इस प्रकार पूर्वाग्रह के समावेश की सम्भावना रहती है। वर्तमान युग में अनुसन्धानपरक व्याख्यात्मक समीक्षा को समालोचना की सर्वश्रेष्ठ विधि माना जाता है, क्योंकि इसमें पूर्वाग्रहमुक्त रहकर मूल्यांकन की गम्भीरता को समादृत किया जाता है।

o

या विशेषता रखती है, जो हिन्दी के अपने स्वतन्त्र व्यक्तित्व से ही उद्भूत है। यहाँ हिन्दी-आलोचना के मूल स्रोतों का ऐतिहासिक अनुसन्धान करने जैसा कोई विधिवत् व विशद सम्भार हम नहीं कर रहे है। केवल इतना ही निर्दिष्ट करना अलम् है कि औपचारिक या विधिवत् आलोचना-व्यापार हिन्दी-साहित्य में उन्नीसवीं-बीसवी शताब्दी के सन्धि-स्थल पर ही स्पष्ट रूप से दिखायी पड़ा। किन्तु यदि स्वयं आलोचना-वृत्ति के आरम्भ या सूत्रपात की खोज की जाए तो वह अप्रत्यक्ष रूप में हिन्दी के प्रथम कवि से ही चाहे वह कोई भी रहा हो, देखी जा सकेगी; क्योंकि कवि या कलाकार के अपने सर्जन में बुद्धि व विवेक का प्रयोग, जो वह वस्तु-विन्यास व कला-पक्ष के निर्माण में करता है, अन्ततः आलोचना की उचित वृत्ति के उपयोग का ही तो परिचायक है। इसे सूक्ष्म रूप में देखा जाए तो हिन्दी-आलोचना बहुत पुरानी ठहरेगी, किन्तु जिसे हम औपचारिक, स्पष्ट, जागरूक साहित्यालोचन कहते हैं, वह तो निश्चय ही बहुत बाद में आरम्भ हुआ है।

## प्राचीन व मध्ययुगीन हिन्दी-आलोचना

सर्जन-वृत्ति और आलोचना-वृत्ति कवियों में अनुपात-भेद से प्रायः साथ साथ ही रहती है। भारतीय धारणा के अनुसार श्रेष्ठ सर्जक श्रेष्ठ समीक्षक होता है; और श्रेष्ठ समीक्षक श्रेष्ठ सर्जक।[1] इस अर्थ में जब से हिन्दी-कविता का आरम्भ हुआ तभी से, सूक्ष्म रूप में, हिन्दी-आलोचना का भी जन्म माना जा सकता है। भाव-सत्ता व विचार-सत्ता दो सर्वथा विच्छिन्न सत्ताएँ नहीं हैं; दोनों परस्पराश्रित व सहयोगिनी रहकर कार्य करती हैं। काव्य के कला-पक्ष के निर्माण में (वर्ण-योजना, शब्द-चयन, छन्द-चयन, बिम्ब-योजना, अलंकार-विधान आदि में), वस्तुपक्ष की व्यवस्था व समृद्धि में, यहाँ तक कि गीत-जैसी कोमलकाय रचना में भी आलोचना-वृत्ति सृजन-प्रक्रिया में प्रच्छन्न रूप से काम करती है। पर इस रूप में आलोचना के उद्भव-विकास का निरूपण करना कदाचित् अव्यावहारिक ही जान पड़ेगा। जीवन और संस्कृति से जुड़कर, सर्जन की कोटि को पहुँची हुई श्रेष्ठ साहित्यिक 'आलोचना' से जो कुछ भी आज अभिप्रेत है उसे देखते हुए तो हिन्दी में वास्तविक आलोचना की स्थापना आचार्य शुक्ल की आलोचना से ही होती है। उनके पूर्व की आलोचना वस्तुतः आलोचना के लिए सम्भारमात्र थी। पर फिर भी उसका अवमूल्यन कदापि नहीं किया जा सकता, क्योंकि भावी आलोचना के विशाल प्रासाद की नींव के रूप में वह महत्त्वपूर्ण है।

प्राचीन कवियों की समीक्षा-दृष्टि उनके काव्य में ही यत्रतत्र बिखरी हुई देखी जा सकती है। विद्यापति ने अपनी प्रसिद्ध रचना 'कीर्तिलता' में कहा है :

> बालचंद बिज्जावई-भाषा । दुहु नहिं लग्गई दुज्जन-हासा ।
> ओ परमेसर हर-सिर सोहई । ई निश्चय नाअर-मन मोहई ।।

यहाँ विद्यापति की यह समीक्षोचित धारणा व्यक्त हुई है कि काव्य (यहाँ केवल

---

1. Kuppuswami Shastri : Highways and Byways of Literary Criticism, Page 14

विद्यापति का) सहृदय-हृदय के लिए आह्लादकर वस्तु है, दुर्जनों के उपहास से उसकी आभा कभी मलीन नहीं पड़ती। इसी युग में जायसी ने 'पद्मावत' के उपसंहार में श्रेष्ठ काव्य का स्वरूप या आदर्श इन पंक्तियों में ध्वनित कर दिया :

मुहमद कबि यह जोरि सुनावा। सुना सो पीर प्रेम कर पावा ॥
औ मैं जानि गीत अस कीन्हा। मकु यह रहै जगत महँ चीन्हा ॥
धनि सोई जस कीरति जासू। फूल मरै पै मरै न बासू ॥
केइ न जगत जस बेंचा, केइ न लीन्ह जस मोल ?
जो यह पढ़ै कहानी, हम्ह सँवरै दुइ बोल ॥

जायसी के अनुसार काव्य एक मर्म-मधुर, गहन अनुभूतिमयी व अत्यन्त प्रभावशालिनी वस्तु है, जो गहरी प्रेम की पीर से ही उत्पन्न होती है। कवि अपनी मृत्यु के बाद एकमात्र यही अमर, सुगन्धित व पवित्र स्मृति-चिह्न विश्व के पास छोड़ जाना चाहता है जिससे कि वह उसे चिरकाल तक प्यार से याद करता रहे। यहाँ कीर्ति के सम्बन्ध में जो कुछ कहा गया है वह आचार्य दण्डी, वामन और मम्मट की धारणा से सम्मत है। वस्तुतः काव्य की प्रशस्तिमयी उक्त धारणा सहृदयों के लिए सहज-स्वीकार्य है। मध्य युग में तुलसी ने भी 'रामचरितमानस' में अनेक स्थलों पर श्रेष्ठ काव्य का मानदण्ड प्रस्तुत किया है, जो इस प्रकार है :

(अ) निज कबित केहि लाग न नीका। सरस होउ अथवा अति फीका ॥
(आ) तैसेहि सु-कबि-कबित बुध कहहीं। उपजहिं अनत अनत छबि लहहीं ॥
सब जानत प्रभु प्रभुता सोई। तदपि कहें बिनु रहा न कोई ॥
(इ) जे प्रबंध बुध नहिं आदरहीं। सो श्रम बादि बाल-कबि करहीं ॥
कीरति भनिति भूति भलि सोई। सुरसरि-सम सब कहँ हित होई ॥
(ई) गिरा अरथ जल-बीचि सम कहियत भिन्न न भिन्न।

था। ये लोग संस्कृत की काव्यशास्त्रीय परम्परा को हिन्दी में लाये और परिणामस्वरूप ऐसे कवियों का एक वर्ग उत्पन्न हो गया जो कवि और आचार्य, दोनों साथ साथ होने लगे—अवश्य ही कारयित्री व भावयित्री प्रतिभा के निजी भेदों के अनुपात के साथ। पर अधिकांश कवियों का संस्कृत में गहन प्रवेश नहीं था। अस्तु, जिस लक्षणयुक्त काव्य-रचना की प्रणाली को (दोनों प्रकार की प्रतिभा के प्रकाशित करने के प्रलोभन से) इन्होंने अपनाया उसका लक्षण-निर्धारण-पक्ष प्रायः दुर्बल रहा। डॉ० भगीरथ मिश्र के शब्दों में, "लक्षणों में कोई विवेचन सम्बन्धी नवीनता नहीं है···लक्षण महत्त्वपूर्ण नहीं···रस के सम्बन्ध में कोई महत्त्वपूर्ण विचार प्रकट नहीं हुए हैं···लक्षणयुक्त ग्रन्थों में संस्कृत-ग्रन्थों के समान गम्भीर विवेचन नहीं मिलता···मौलिकता और रोचकता उदाहरणों की ही है, शास्त्र-विवेचन की नहीं···।"[१] इस प्रकार की धारणाएँ उनके समीक्षाविषयक कर्तृत्व पर आगे चलकर बनीं तो क्या आश्चर्य ! जब लक्षण का ही स्पष्ट निर्धारण करने की क्षमता नहीं तो शास्त्र-चर्चा कैसी ?

तो प्रस्तुत प्रश्न यह है कि जब रीतिकाल की समीक्षात्मक मनीषा मौलिकता की दृष्टि से इस श्रेणी-स्तर की है और परिणामतः हिन्दी-आलोचना के विकास को मौलिक योगदान की दृष्टि से वह चिन्त्य या नगण्य है तो फिर इस समीक्षात्मक प्रतिभा का आखिर किस रूप में आकलन करके आगे बढ़ा जाये ? आकृति से भले ही वह उस आलोचना से कम ही सम्बन्ध रखती हो जो आज निखिल जीवनस्पर्शी विशद सांस्कृतिक गतिविधि के रूप में सुप्रतिष्ठित हो गई है पर प्रकृति से तो वह किसी न किसी रूप में हिन्दी की अपनी निजी चेतना से कोई न कोई सम्बन्ध रखती ही है—इस तथ्य को कैसे अस्वीकार किया जाये ? वह समीक्षा-वृत्ति तो अन्ततः हिन्दी के अपने ही रक्त की कौंध थी, उसकी उपेक्षा करके बढ़ जाना उचित नहीं जान पड़ता। डॉ० नगेन्द्र ने हिन्दी का अपना निजी आलोचना-शास्त्र खड़ा करने की परिकल्पना करते हुए व्यक्तित्व की मनोवैज्ञानिक भित्ति पर[२] इस देन का सम्यक् आकलन किया है। वे लिखते हैं :

(अ) "परन्तु स्थिति इतनी दयनीय नहीं है। हिन्दी के प्राचीन तथा नवीन काव्य में—और काव्यशास्त्र में भी, इतनी सामग्री निश्चय ही विद्यमान है कि उसके आधार पर हिन्दी के अपने विशिष्ट काव्यशास्त्र के अस्तित्व की परिकल्पना असंगत नहीं कही जा सकती।"[३]

(आ) "रीति-विवेचन के अतिरिक्त हिन्दी के प्राचीन काव्य में भी इतनी प्रभूत सामग्री है कि उसके आधार पर अपने स्वतन्त्र काव्यशास्त्र का निर्माण अत्यन्त सफलतापूर्वक किया जा सकता है।"[४]

कहने की आवश्यकता नहीं कि इस परिकल्पना के स्रोत-साधन प्रत्यक्ष या परोक्ष

---

१. देखिए 'हिन्दी साहित्य कोश', भाग १, पृष्ठ ७२१-७२३
२. देखिए 'विचार और विश्लेषण', पृष्ठ १०-११
३. विचार और विश्लेषण, पृष्ठ ६-७
४. विचार और विश्लेषण, पृष्ठ ८

अन्त में रीतिकाल के कवि-आचार्य या आचार्य-कवि ही हैं। हिन्दी-आलोचना के विकास को रीतिकाल की देन नहीं रही है। एक अन्य रूप में भी यह देन आँकी जा सकती है। यदि लक्ष्य (काव्य) के आधार पर भी काव्य-धारणा खड़ी की जा सकती हो (और इस प्रकार के गम्भीर प्रयत्न हुए हैं) तो हम युग की काव्य-धारणा की एक मूर्ति गढ़ सकते हैं। रीतिकाल का कवि वामनीया 'रीति' से परिचालित रहा हो या 'रीति' का अर्थ वह सामान्य काव्य-प्रणाली (रीति) मात्र ही लेता हो, पर अपनी मूल प्रवृत्ति से वस्तुतः वह रस और ध्वनि का ही सिद्धान्त मानता है, अलंकार (केशव-जैसे कवियों को छोड़कर), वक्रोक्ति, रीति या औचित्य का उतना नहीं। उसकी दृष्टि में काव्य वह है जो रसात्मक हो, ध्वनि की विभूति से सम्पन्न हो (कल्पना-सौन्दर्य का महत्त्व 'ध्वनि' में कूट-कूटकर भरा हुआ है, अतः कल्पना का महत्त्व इसमें निहित ही है), जिसमें सौन्दर्य की सूक्ष्म व रागी चेतना हो (मतिराम, देव और घनानन्द का काव्य द्रष्टव्य है), जो अभिव्यक्ति की रचना या वचन-भंगिमा से चारु हो और जिसमें भाषा-संगीत का प्रांजल व गम्भीर प्रवाह हो।

रीतिकाल की स्वच्छन्दतावादी धारा के कवियों में घनानन्द शीर्षस्थ हैं। उनके काव्य के प्रशंसक एक समीक्षक ने उनकी प्रशस्ति कही है, जिससे घनानन्द की समीक्षा-दृष्टि ध्वनित होती है:

(क) नेही महा ब्रजभाषा प्रवीन और सुन्दरतानि के भेद को जानै।
जोग वियोग की रीति मैं कोविद भावना भेद स्वरूप को ठानै॥
चाह के रंग मैं भीज्यो हियो बिछुरें मिलें प्रीतम सांति न मानै।
भाषा प्रबीन सुछंद सदा रहै सो घन जी के कवित्त बखानै॥

(ख) प्रेम सदा अति ऊँची लहै सु कहै इहि भाँति की बात छकी।
सुनि कै सब के मन लालच दौरे पै बौरे लखैं सब बुद्धि चकी॥
जग की कविताई के धोखे रहैं ह्याँ प्रबीननि की मति जाति जकी।
समुझै कविता घन आनँद की हिय आँखिन नेह की पीर तकी॥

४. उसके पास केवल शैली रह गई है; अनुभूति का कोश तो भक्तिकाल के कवियों के पास ही छूट गया।

इन चार आपत्तियों के समाधान पर रीतिकालीन समीक्षादर्श थोड़ा और उभर-कर सामने आ सकता है। विस्तार की गुंजायश नहीं, दृष्टि-निक्षेपमात्र ही पर्याप्त होगा।

१. यह स्थायी और व्यापक आक्षेप फ्रायडीय लायसेंसयाफ़्ता युग में पुनर्विचार की अपेक्षा रखता है। 'काम' आज डीसेंट पैकिंग के साथ नयी कविता में चल रहा है तब रीति-कविता से यह नाक-भौं सिकोड़ क्यों ? खैर, यों भी इस प्रश्न की जड़ें बहुत गहरी हैं। आइए, सीधे वहीं चलें। उपनिषद् के ऋषियों को आभास हुआ : "तदेतन्मिथुनमोमित्येतस्मिन्नक्षरे सं्सृज्यते यदा वै मिथुनौ समागच्छत..." भोज ने 'श्रृंगार-प्रकाश' में श्रृंगार को ही रसराज कहा। फ्रायड की धारणा से कौन अपरिचित है ? सृष्टि की मूल चेतना व जीव की सहज वृत्ति आनन्द ही है। राजनीतिक जीवन में सृष्टि-पथ पर जो क्रान्तियाँ, आन्दोलन आते-जाते हैं वे 'पासिंग शो' हैं। आँधी के बाद बादल छँटने पर, आकाश पुनः शुभ्र, पुन: वही मूल आनन्द। रीतिकाल का कवि यहीं रहता है। उसके पास कोई ग्रन्थि नहीं, गोपन नहीं, रक्त में झनझनी नहीं, शिराओं में ऐंठन-तनाव नहीं। सृष्टि की मूल चेतना का रहस्य मानो उसके लिए हस्तामलकवत् है।

२. सामाजिक जीवन का प्रश्न ही वहाँ कहाँ खड़ा होता है ? वह तो जो देखता है सो अनुभव करता है और वही जीता है। यह प्रश्न आपके/हमारे लिए आज ठीक है; उस समय के लिए यह प्रश्न ही प्राय: असंगत है—व्यवस्थित शासनजन्य स्निग्ध चाँदनी-सी शान्ति के उस युग में यह निरर्थक है। विदेशियों की दासता के उस युग में कवियों को शान्ति या निष्क्रियता का अनुभव नहीं करना चाहिए था। (भूषण-जैसे कवियों ने नहीं भी किया), यह आरोप निश्चय ही हम उन कवियों पर लगा सकते हैं। पर सामान्यतः उस समय के कवि के लिए वर्ड्सवर्थ का कथन ही लागू होता है : "Every flower enjoys the air it breathes." और फिर यदि इसे हम उस युग की एक त्रुटि ही मान लें तो इसकी क्षतिपूर्ति एक सुन्दर रूप में होती हुई दिखाई पड़ रही है। विरति व वैराग्य की शताब्दियों के बाद रीतिकविता ने गृह-जीवन का सौन्दर्य पुनः देखा और दिखाया और अधिकांश निर्गुणियों की शून्यवासिनी चेतना को पुन: पृथ्वी व सामाजिक जीवन की ओर उन्मुख किया। निवृत्ति से प्रवृत्ति की ओर युग का यह संक्रमण मार्क्सवादी विचार-धारा के अनुयायियों को भी सम्भवत: बड़ा अनुकूल जान पड़ेगा। किन्हीं अर्थों में यह एक सांस्कृतिक योगदान है। रीतिकाल की कविता की जो पुनर्व्याख्या हो रही है उसमें कला-सौन्दर्य के साथ ही इस तत्त्व के बोध की भी सहज स्फूर्ति है। सौन्दर्य-तृषा की कलात्मक तृप्ति हमारे मनोवैज्ञानिक व्यक्तित्व के लिए भी स्वास्थ्यप्रद सिद्ध हुई कही जा सकती है।

३. जीवन-दर्शन का प्रश्न भी ऐसा ही है। समस्या, ग्रन्थि, दाह—जहाँ कुछ भी प्राय: न हो, वहाँ जीवन-दर्शन क्या ? यदि कोई जीवन-दर्शन है तो वह है सहज आनन्द। इसे चार्वाक दर्शन कहना भयंकर अन्याय होगा।

४. रीति-जैसे बाह्य तत्त्व को उन्होंने अत्यधिक महत्त्व दिया, किन्तु इस आक्षेप का निराकरण तो सहज ही यों हो जाता है कि जिस प्रकार भक्ति के क्षेत्र में सगुण मत-वाद का स्थान व महत्त्व है, उसी प्रकार रीतिवाद काव्य-क्षेत्र का 'सगुण मतवाद' कहा जा सकता है। भक्त निर्गुन के पचड़े में न पड़कर 'रूप, रेख, गुन' को ही सर्वस्व और प्रामा-णिक मानता है, उसी प्रकार यदि रीतिकाल का कवि काव्यात्मा का स्पष्ट रूप-रेख-जैसी सगुण रीति के माध्यम से ही दर्शन करे तो क्यों गहरी आपत्ति हो : विशेषतः जबकि रीति के प्रति उसकी निष्ठा सगुण (राम-कृष्ण) के प्रति निष्ठा के समकक्ष-जैसी ही हो ?

तात्पर्य यह कि सृजन व समीक्षण—दोनों के सम्मिलित योग से हमें उस युग का एक समीक्षादर्श अवश्य मिलता है, जो उस युग के श्रेष्ठतम काव्य को देखते हुए रसवाद से सम्बद्ध ही जान पड़ता है।

## भारतेन्दुयुगीन हिन्दी-आलोचना

दोष-कथन या निरूपण के साथ ही थोड़ी-बहुत मननीय व सूक्ष्म सैद्धान्तिक चर्चा भी मिलती है। प्रेमघन ने श्री रमेशचन्द्र दत्त द्वारा मूल बंगला में लिखित तथा बाबू गदाधर-सिंह द्वारा हिन्दी में अनूदित उपन्यास 'वंग विजेता' की आन्तरिक विशेषताओं का विश्लेषण करते हुए आलोचना की। उन्होंने लाला श्रीनिवासदास के 'संयोगिता स्वयंवर' नामक ऐतिहासिक नाटक की भी, उसका सिद्धान्त-पक्ष प्रस्तुत करते हुए, 'आनन्दकादम्बिनी' में विस्तृत व कड़ी आलोचना की। इसी प्रकार पं० बालकृष्ण भट्ट ने भी 'हिन्दी-प्रदीप' में 'संयोगिता स्वयंवर' की अपनी दृष्टि से आलोचना की, जिसमें उन्होंने नाटक की यत्र-तत्र सैद्धान्तिक चर्चा करते हुए नव युग के सन्दर्भ में उक्त रचना पर विचार किया। इस प्रकार हम देखते हैं कि इस युग में नवीन हिन्दी-आलोचना का सूत्रपात हुआ और उसमें देशकालानुसार नवीन उपकरणों का भी न्यूनाधिक समावेश हुआ। मुख्यतः सम्पादकीय लेख, गुणदोपविवेचनमूलक कुछ स्वतन्त्र लेख, पुस्तक-परिचय, टिप्पणियों आदि के रूप में ही यह आलोचना उपलब्ध है।

## द्विवेदीयुगीन हिन्दी-आलोचना

परिमाण और गुण की दृष्टि से द्विवेदी युग की हिन्दी-आलोचना अपने पूर्ववर्ती युगों से अधिक सशक्त, समृद्ध व मौलिक कही जायेगी, क्योंकि एक तो इसको युग-निर्माता आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी, मिश्रबन्धु, पद्मसिंह शर्मा, लाला भगवानदीन, पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी, श्यामसुन्दरदास और रामचन्द्र शुक्ल-जैसे महारथियों का योगदान प्राप्त हुआ और दूसरे, हिन्दी में पहली बार आलोचना अपने मूल या वास्तविक स्वरूप, जो भारतीय व अन्तर्राष्ट्रीय रंगमंच पर क्रीड़ा करनेवाली प्राचीन-नवीन के विराट् संघर्ष से प्रसूत नवयुगीन विचारणा के आलोक में क्रमशः तैयार हो रहा था, के निकट पहुँचने का प्रयास करती दिखाई पड़ी। समीक्षा की नवीन या नवीनतर उपलब्धियों से अवगत होकर भले ही हम शुक्ल-पूर्व समीक्षा को बहुत ऊँचा स्थान न दें, पर उसका तात्त्विक-ऐतिहासिक महत्त्व नगण्य नहीं है।

द्विवेदी युग के प्रवर्तक आचार्य महावीरप्रसाद ने 'सरस्वती' के माध्यम से हिन्दी में समीक्षा के एक नवीन युग का द्वार उद्घाटित किया। उन्होंने आलोचना के दोनों मुख्य रूपों—सैद्धान्तिक व व्यावहारिक—से सम्बद्ध सामग्री मुक्तक लेखों, पुस्तक-परिचयों, टिप्पणियों एवं स्वतन्त्र पुस्तकों के रूप में प्रस्तुत की और हिन्दी-पाठकों का ध्यान पाश्चात्य और भारतीय लेखकों व कवियों (बेकन, कालिदास, भवभूति आदि) की ओर आकृष्ट किया। वे उस युग में अवतरित हुए जब हिन्दी में व्रजभाषा का स्थान खड़ीबोली ले रही थी, देश के सामने स्वराज्य-प्राप्ति का जटिल व ज्वलन्त प्रश्न था और राजा राममोहनराय, रामतीर्थ और विवेकानन्द के बाद दयानन्द, तिलक और गांधी-जैसे महापुरुष हमारी राष्ट्रीय-सामाजिक-सांस्कृतिक नौका के कर्णधार थे। इस वातावरण में द्विवेदी जी ने सुधारवादी व नवीनतावादी दृष्टि से हिन्दी-साहित्य का नेतृत्व करके सृजन और समीक्षण को रूपाकृत करने का बीड़ा उठाया। अपनी समीक्षा-दृष्टि का निर्माण उन्होंने अपने युग-जीवन की परिस्थितियों, उपलब्ध युगीन साहित्यिक उपकरणों

## शुक्लयुगीन व शुक्लोत्तर हिन्दी-आलोचना

द्विवेदी युग तक की हिन्दी-आलोचना में अनेक महत्त्वपूर्ण समीक्षा-तत्त्व उभरकर यत्र-तत्र ऊपर आते हैं, जो अपने आप में न्यूनाधिक शक्ति लिए भले ही दिखाई पड़ें, किन्तु उनकी वास्तविक सार्थकता आगे चलकर उद्भूत होनेवाली आचार्य रामचन्द्र शुक्ल की वैज्ञानिक समीक्षा में यथास्थान नियोजित होने में ही है। वास्तव में शुक्ल जी की समीक्षा के लिए पहले से ही भूमिका प्रस्तुत हो रही थी : तुलसी ने उन्हें काव्य की लोकोपयोगिता का सूत्र दिया; 'दो सौ बावन वैष्णवों की वार्त्ता', 'चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता', 'भक्तमाल' आदि रचनाओं से उन्हें युग व जीवन के आलोक में कवियों का विवेचन करने तथा प्रभावाभिव्यंजक व तुलनात्मक समीक्षा के कुछ स्वस्थ तत्त्व मिलाने की सामग्री मिली; सरदार कवि जैसे कवियों से सैद्धान्तिक व व्यावहारिक आलोचना को साथ साथ विकसित करने की प्रेरणा हुई; उनके विशेष प्रिय कवि घनानन्द ने उन्हें काव्य में मौलिक, गम्भीर व तीव्र अनुभूति तथा अन्तर्वृत्तियों की मार्मिक पहचान की प्रेरणा दी; रीतिकालीन आचार्यों ने उन्हें काव्यांगों के विवेचन के रिक्त अंशों को पूर्ण करने और आवश्यक संशोधन-परिष्कार करने को प्रेरित किया; भारतेन्दु से उन्हें राष्ट्रीय आदर्शों का तत्त्व तथा द्विवेदी युग की समीक्षा से सामाजिकता, नैतिकता, उपयोगितावाद तथा भाषा-संस्कार के तत्त्व प्राप्त हुए; मिश्रबन्धुओं तथा देव-बिहारी-द्वन्द्व से सम्बन्धित विद्वानों से उन्हें तुलनात्मक अध्ययन की प्रेरणा मिली; बख्शी जी और बाबू श्यामसुन्दरदास की रचनाओं से उन्हें पाश्चात्य सैद्धान्तिक समीक्षा के नवीन तत्त्व प्राप्त हुए। शुक्ल जी ने इन सब तत्त्वों का अपनी चिन्तन-प्रणाली में यथावश्यक समावेश करते हुए अपने स्वतन्त्र, सशक्त व मौलिक व्यक्तित्व का निर्माण किया।

शुक्ल जी ने हिन्दी-आलोचना को स्वयं तो अनेक आयाम दिए ही, उनके परवर्ती आलोचकों ने भी इस दिशा में व्यापक कार्य किया। यहाँ हम सभी प्रमुख आलोचकों की चर्चा न करके आचार्य शुक्ल के अतिरिक्त शुक्लोत्तर आलोचना-क्षेत्र के तीन प्रतिष्ठित आचार्यों—नन्ददुलारे वाजपेयी, हजारीप्रसाद द्विवेदी, नगेन्द्र—के कृतित्व पर संक्षिप्त व सामूहिक दृष्टिपात करेंगे।

### आचार्य रामचन्द्र शुक्ल

आचार्य शुक्ल को हिन्दी का सर्वप्रथम मौलिक और प्रौढ़ समालोचक होने का गौरव प्राप्त है। वे तात्त्विक व ऐतिहासिक, दोनों प्रकार के महत्त्व से सम्पन्न हिन्दी के एक ऐसे दिग्गज आचार्य हैं जिन्होंने शास्त्राभ्यास और वैयक्तिक जीवनानुभूति के योग से निर्मित अपने मौलिक चिन्तन के सुदृढ़ सूत्र में भारतीय व पाश्चात्य समीक्षात्मक विचार-सरणियों को, सुप्रतिष्ठित जीवन-मूल्यों के आलोक में, गुम्फित किया है और समीक्षा को ऊँचा अर्थ व आशय प्रदान किया है। काव्य-क्षेत्र में तुलसी उनके सर्वाधिक प्रिय व आदर्श कवि हैं, जिनमें उनके मन-प्राण, आदर्श व विचारणा की समवेत सन्तुष्टि हो जाती है। उन्होंने काव्य, कला और साहित्य के विविध उपकरणों पर शास्त्रीय व स्वतन्त्र विचार-भूमि पर स्वरूप-निर्धारणपरक सूक्ष्म व मौलिक सैद्धान्तिक विवेचन

हो जाता है। ज्यों ज्यों उनकी समीक्षा-दृष्टि प्रौढ़ और विकसित होती गई है त्यों त्यों ये सूत्र उनकी समीक्षा के अभिन्न अंग होते गये हैं। उन्होंने अपने लिए जो मान व मूल्य बनाये हैं वे साहित्य के मानसिक और कलात्मक उत्कर्ष का आकलन करने के लिए हैं। उन्होंने 'समस्त वादों से परे रहकर साहित्य-समीक्षा का प्रकृत पथ' ढूंढा है। इस अन्वेषण में काव्य की सामयिक प्रेरणा का भी योगदान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण रहा है। सम्भवतः उनकी मूल्यांकन-दृष्टि उनके इस कथन से प्राप्त हो सकती है: "किसी काव्य का या साहित्यिक कृति का श्रेष्ठत्व किसी संवेदन या रसविशेष में नहीं है, बल्कि उस संवेदन की मनोवैज्ञानिक प्रांजलता, पुष्टता और गहराई में है।"[1] आह्लादमूलक तीव्र मार्मिक अनुभूति और उसकी कलापूर्ण सुष्ठु अभिव्यक्ति को ही काव्य-समीक्षा का निरापद आधार मानकर चलना एक स्वस्थ व वाद-निरपेक्ष दृष्टि ही समझी जायेगी। इसी दृष्टि के पोषक-उन्नायक होने के कारण वे सौष्ठववादी समीक्षक के रूप में हिन्दी-जगत में नितान्त प्रसिद्ध हैं।

आचार्य वाजपेयी छायावाद व उसकी काव्य-शैली के एक समर्थ व्याख्याता और उन्नायक के रूप में सुप्रसिद्ध हैं। उनकी समीक्षा-शैली व्यावहारिक समीक्षा का उच्च आदर्श प्रस्तुत करती है। पात्रों के चरित्रोद्घाटन में उनकी दृष्टि किसी कोरे नैतिक फार्मूले को लेकर तुरन्त ही सत्-असत् का निर्णय नहीं कर देती। मानव-प्रकृति के विविध गुणों की पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रिया, युग व प्रसंग-परिस्थिति आदि पर सहानुभूतिपूर्वक विचार किये बिना वे पात्र का चरित्र नहीं आंकते। डॉ० देवराज के शब्दों में "वाजपेयी जी सम्पूर्ण अर्थ में अपने युग के लेखक हैं।"[2] उनकी सैद्धान्तिक समीक्षा व्यावहारिक समीक्षा में ही समायी हुई है। हिन्दी-शोध-तन्त्र के पुरस्कर्त्ताओं में भी उनका नाम मूर्द्धन्य लेखकों में है।

## आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी

आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी हिन्दी के मूर्द्धन्य आलोचकों में से हैं। अपनी नितांत मौलिक समीक्षा-दृष्टि, प्रगाढ़ जीवनास्था, विशद मानव-सहानुभूति व स्वच्छ प्रतिपादन-शैली के कारण वे शुक्लोत्तर हिन्दी-समीक्षा के क्षेत्र में अनूठी महिमा से समन्वित होकर प्रतिष्ठित हैं। उनकी समीक्षा-दृष्टि आचार्य शुक्ल की लोक-मंगल की मूल दृष्टि का प्रायः विशद व्याख्यान कही जा सकती है। जीवन-तत्त्व की गवेषणा व व्याख्यान में द्विवेदी जी की गहरी रुचि व प्रीति है। इस तत्त्व-बोध में उनके भीतर के जिज्ञासु का रूप पूरा पूरा खिला है। जीवन-तत्त्व की उनकी उक्त जिज्ञासा कोरी 'एकेडेमिक' नहीं है। वह मानव, मानव-समाज व मानव-संस्कृति को और उनके पारस्परिक अन्तर्सूत्रों को समझने में सहायक हुई है। मानव को समझने का उनका प्रयास इतना हार्दिक है कि उसकी चरम परिणति में द्विवेदी जी साहित्य में मानवतावादी मूल्यों के एक शीर्षस्थ

---

१. नया साहित्य : नये प्रश्न (१९५९), 'निकष' (भूमिका), पृष्ठ २९

२. हिन्दी-आलोचना की अर्वाचीन प्रवृत्तियाँ (राजकमल प्रकाशन), भूमिका, पृष्ठ ३

की काव्य-श्री का रस-दर्शन कराने में आचार्य वाजपेयी के साथ डॉ० नगेन्द्र का नाम भी अत्यन्त आदर के साथ लिया जाता है। 'रीतिकाव्य की भूमिका में देव का अध्ययन' नामक अपने डी० लिट्० के शोधग्रन्थ के द्वारा उन्होंने हिन्दी के उपेक्षितप्राय रीतिकाव्य का वैज्ञानिक पद्धति से विश्लेषण व मूल्यांकन करके अपनी परिष्कृत व उन्नत कला-रुचि का, तथा तत्त्वाभिनिवेशी मनीषा का, परिचय दिया है।

'रस-सिद्धान्त' नामक नवीनतम ग्रन्थ डॉ० नगेन्द्र की दीर्घकालीन साहित्य-साधना का सुपरिपक्व फल है। इसमें रस-सिद्धान्त के उद्भव और विकास का ऐतिहासिक और तात्त्विक भूमि पर क्रमबद्ध निरूपण किया गया है और अन्त में रस-सिद्धान्त के प्रति समय समय पर उठे हुए प्रायः सभी प्रश्नों और शंकाओं पर तर्क व प्रमाणपूर्वक विचार करके एक सार्वकालिक सिद्धान्त के रूप में उसकी पुनर्प्रतिष्ठा की गई है। यह ग्रन्थ लेखक की भावयित्री प्रतिभा का चरमोत्कर्ष ही कहा जायेगा।

हिन्दी में शोध-तत्त्वविषयक सैद्धान्तिक चिन्तन के क्षेत्र में भी डॉ० नगेन्द्र का योगदान स्तुत्य है। शोध और आलोचना के सम्बन्धों का स्पष्ट व्याख्यान कर उन्होंने दोनों की कृत्रिम सीमाओं को ढहाते हुए आदर्श समीक्षा को आदर्श अनुसन्धान और आदर्श अनुसन्धान को उत्तम शोध के रूप में ग्रहण करने की धारणा प्रतिपादित की है। इस प्रकार साहित्य-तत्त्व के एक समर्थ व्याख्यानकार एवं उद्भावनाकार के रूप में डॉ० नगेन्द्र का स्थान आधुनिक हिन्दी-समीक्षकों में अत्यन्त उच्च है।

## सैद्धान्तिक आलोचना

'प्रामाणिकत्वेनाभ्युपगतोऽर्थः सिद्धान्तः' (तर्कभाषा)। प्रामाणिक रूप से स्वीकार किये जानेवाले अर्थ को 'सिद्धान्त' कहते हैं। 'सिद्धान्त' के भेदों में से द्वितीय भेद 'प्रतितन्त्र' सिद्धान्त विशेष शास्त्र में (साहित्यशास्त्र में जैसे 'रस-सिद्धान्त') माना जाता है। किन्तु आज जबकि मानव-ज्ञान के अधिकाधिक सन्निकर्ष से प्रसूत विचारणा के आलोक में साहित्य या काव्य-तत्त्व पर विशद विचार हो रहा है तो 'सिद्धान्त' के अन्य सभी भेद (सर्वतन्त्र, अधिकरण, अभ्युपगम) पूर्णतः भुलाये नहीं जाते या जा सकते। नवीन काव्य-मूल्यों के अन्वेषण व निर्माण की प्रक्रिया के बीच यह बात आज देखी जा सकती है।

सैद्धान्तिक आलोचना समीक्षा का, उसकी प्रक्रिया-पद्धति के आधार पर किया गया, एक महत्त्वपूर्ण प्रकार या भेद है। उसका क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है। उसमें समस्त काव्यांग, काव्य-तत्त्व, काव्य-हेतु, काव्य-प्रयोजन, काव्य-भेदोपभेद, काव्य-लक्षण, काव्य-स्वरूप, काव्य-प्रक्रिया, काव्य-त्रिकोण (कवि, समीक्षक, पाठक), काव्य-पद्धतियाँ, काव्य-शिल्प, काव्य-साहित्यविषयक वाद-प्रवाद—इन सब का अंगभूत, स्वतन्त्र या संश्लिष्ट तात्त्विक विचार समाविष्ट रहता है। गद्य के प्रसार से तथा नवीन साहित्य-रूपों के उद्भव और विकास से आज जबकि साहित्य की परिधि परम्परागत काव्य-परिधि को लाँधकर और भी विस्तृत हो गई है और कवि, काव्यास्वादकर्त्ता, आलोचक और काव्य-निर्माण की प्रक्रिया की सूक्ष्मतर विवेचना होने लगी है तो सैद्धान्तिक आलोचना के विपुल विस्तार की

प्रस्तुत किया गया है। इस समीक्षा-धारा के अन्तर्गत हम उन साहित्य-सिद्धान्त विषयक ग्रन्थों को भी ले सकते हैं जो शोध-स्तर पर काव्य के अंग-उपांग, तत्त्व, विकास आदि का आनुषंगिक या पूर्ण रूप से ऐतिहासिक व काव्यशास्त्रीय अध्ययन प्रस्तुत करते हैं। इस दृष्टि से निम्नलिखित कुछ रचनाएँ उदाहरणार्थ प्रस्तुत की जा सकती हैं—डॉ० रसाल कृत 'हिन्दी काव्यशास्त्र का विकास' (१९३७), डॉ० नगेन्द्र कृत 'रीतिकाव्य की भूमिका' (१९४६), डॉ० भगीरथ मिश्र कृत 'हिन्दी काव्यशास्त्र का इतिहास' (१९४७), डा० राकेश गुप्त कृत 'नायक-नायिका-भेद' (१९५२), डॉ० सत्यदेव चौधरी कृत 'रीति-काल के प्रमुख आचार्य' (१९५६), डॉ० आनन्दप्रकाश दीक्षित कृत 'रस-स्वरूप : सिद्धान्त और विश्लेषण' (१९५६), डॉ० राममूर्ति त्रिपाठी कृत 'लक्षणा का विषय-विस्तार' (१९५९) तथा शृंगार, करुण, हास्य, वात्सल्य, वीर, शान्त आदि रसों पर प्रस्तुत अनेक शोध-प्रबन्ध।

## (ख) समन्वयात्मक काव्यशास्त्रीय धारा

इस वर्ग के समीक्षकों ने साहित्य अथवा उसके विविध रूपों, अंगों-उपांगों तथा सिद्धान्तों का भारतीय व पाश्चात्य समीक्षा के न्यूनाधिक समन्वय की भूमि पर मौलिक विश्लेषण-व्याख्यान प्रस्तुत किया है। इस धारा का मन्द-तीव्र विकास भारतेन्दु युग से लेकर अब तक बराबर देखा जा सकता है। भारतेन्दु की 'नाटक' नामक पुस्तक; महावीर-प्रसाद द्विवेदी का 'कवि और कविता' शीर्षक लेख आदि रचनाएँ इस क्षेत्र के आरम्भिक, किन्तु महत्त्वपूर्ण, प्रयत्न हैं। तदनन्तर पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी की रचना 'विश्व-साहित्य' (१९२४) व श्यामसुन्दरदास की रचना 'साहित्यालोचन' (१९२२) भारतीय व पाश्चात्य काव्य-शास्त्र को अधिकाधिक निकट लाने का प्रयत्न करनेवाली समन्वय-साधिका रचनाएँ हैं। फिर तो आचार्य शुक्ल के आलोचना-क्षेत्र में आविर्भाव से लेकर अब तक अनेक विविधस्तरीय प्रयत्न बराबर सामने आते रहे हैं। इस दृष्टि से आचार्य शुक्ल की 'काव्य में रहस्यवाद' (१९२९), 'चिन्तामणि' (१९३९) तथा 'रस-मीमांसा' (१९४९) शीर्षक कृतियाँ, जयशंकर प्रसाद की 'काव्य और कला तथा अन्य निबन्ध' (१९३९) लक्ष्मी-नारायण सुधांशु कृत 'काव्य में अभिव्यंजनावाद' (१९३८) और 'जीवन के तत्त्व और काव्य के सिद्धान्त' (१९४२), डॉ० नगेन्द्र की 'भारतीय काव्यशास्त्र की भूमिका', 'रस-सिद्धान्त' (१९६४) आदि कृतियाँ, डॉ० गुलाबराय की 'सिद्धान्त और अध्ययन' (१९४६) तथा 'काव्य के रूप' (१९४७), नन्ददुलारे वाजपेयी कृत 'आधुनिक साहित्य' (१९५०) तथा हजारीप्रसाद द्विवेदी के सैद्धान्तिक लेख उल्लेखनीय हैं। उक्त रचनाओं में, लेखक-भेद से, भारतीय और पाश्चात्य काव्यविषयक सिद्धान्तों का ऐतिहासिक, तात्त्विक व तुलनात्मक बोध सजग व तीव्र है और इनके लेखकों का प्रयास, सामूहिक दृष्टि से देखने पर, हिन्दी में एक पूर्णतर, उदार व विशद साहित्य-धारणा को तैयार करने में अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुआ है। हिन्दी की समीक्षात्मक मनीषा की मौलिकता, सूक्ष्मता व उच्चता का माप मुख्यतः इन या ऐसे ही अनेक लेखकों के कर्तृत्व पर आश्रित है।

(ग) स्वच्छन्द काव्यशास्त्रीय चिन्तन

वर्तमान युग में नवीन साहित्य-रूपों व साहित्य-उपादानों पर सैद्धान्तिक दृष्टि से विचार करनेवाली पूर्णतः शास्त्र-मुक्त या प्रायः शास्त्र-मुक्त अथवा जीवन-निरीक्षण व कला-विवेक पर आश्रित स्वच्छन्द चिन्तन-धारा को अनेक कवियों और समीक्षकों ने साग्रह अपनाया है। इस धारा के अन्तर्गत अनेक उपधाराएँ लक्षित की जा सकती हैं, जिनमें सर्वप्रमुख है कवि-आलोचकों की चिन्ता-धारा। पहले हम छायावादी कवियों को लें। प्रसाद, पन्त, निराला, महादेवी, रामकुमार वर्मा आदि अनेक कवियों ने यथावसर अपने काव्य सम्बन्धी दृष्टिकोण को स्पष्ट करते हुए काव्य के विविध पक्षों व तत्त्वों की स्वतन्त्र रूप से अत्यन्त सूक्ष्म विवेचना की है। इन कवियों के काव्यविषयक दृष्टिकोण को जानने के दो ही प्रमुख साधन हैं: (१) अपने संग्रहों की भूमिकाओं के रूप में या स्वतन्त्र ग्रन्थ या लेखादि के रूप में प्राप्त सामग्री, तथा (२) उनका काव्य—जिसके अनुशीलन-परिशीलन से उसमें निहित उनकी काव्य-दृष्टि के अनेक बिन्दुओं को चुन चुनकर एकत्रित व सपिंडित किया जा सकता है। डॉ० सुरेशचन्द्र गुप्त ने 'आधुनिक हिन्दी-कवियों के काव्य-सिद्धान्त'[१] नामक अपने शोध-ग्रन्थ में इस प्रकार का सफल प्रयास किया है। यहाँ स्थानाभाव से विशेष विस्तार में न जाकर इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि काव्य के सूक्ष्मतम व अन्तरंग उपकरणों—तीव्र व मार्मिक जीवनानुभूति, सूक्ष्म सौन्दर्य-चेतना, स्वच्छन्द, उदात्त व रमणीय-कोमल कल्पना, अनुभूति-प्रेरित आकर्षक रहस्य-भावना, स्निग्ध-कोमल शैली-शिल्प, शब्द-संगीत आदि—के आधार पर छायावादी कवियों ने जो चिन्तन किया है वह हिन्दी की सैद्धान्तिक समीक्षा के कोश को वैविध्यपूर्ण व समृद्ध बनानेवाला है क्योंकि कवियों का चिन्तन उनके सृजन में से गन्धवती धरती से सहजोद्भूत छिन्नोद्भवा के समान फूटा है, उनके सृजन व समीक्षण में जीवन्त साँसों का सम्बन्ध है, अतः वह इस दृष्टि से अत्यन्त प्रामाणिक है। सैद्धान्तिक चिन्तन की उपलब्धि को आँकते समय इस तथ्य को ध्यान में रखना आवश्यक है। समीक्षा की इनकी वस्तुगत देन को निकालने की प्रक्रिया दीर्घ और जटिल ही होगी, क्योंकि अनेक कवियों का बाह्य मनोविधान बहुत-कुछ समान होते हुए भी अपनी मूल चेतना में वे परस्पर नितान्त भिन्न व स्वतन्त्र हैं। उनकी जीवन-दृष्टियों में से उनके काव्य-सिद्धान्त उद्भूत हुए हैं। सामान्य रूप से उनका काव्य-सिद्धान्त 'अनुभूत्यात्मक सौन्दर्यवाद' के रूप में हृदयंगम किया जा सकता है। यहाँ यह कहना कदाचित् असंगत न होगा कि छायावादी कवियों में सम्भवतः प्रसाद और महादेवी ने ही सबसे अधिक तत्त्व-चिन्तन किया है।

छायावाद के ह्रास के पश्चात् प्रगतिवाद के कवियों ने अपनी समीक्षा-दृष्टि को प्रचारित किया, जो मार्क्स-दर्शन से अनुप्राणित थी। उन्होंने अपने पक्ष का अपने ही ढंग से सैद्धान्तिक भूमि पर पोषण किया व हिन्दी की सैद्धान्तिक समीक्षा को नवीन स्फूर्तियों से जीवन्त किया। इस वाद की साहित्यिक विचारधारा परम्परागत विचारधारा से अनेक बिन्दुओं पर मेल नहीं खाती, फिर भी साहित्य-सिद्धान्त को अधिक पुष्ट व सजीव बनाने

---

१. विशेष देखिए, उक्त ग्रन्थ का पृष्ठ २७

में प्रगतिवादी कवियों का योगदान भी स्मरणीय है। इसी प्रकार प्रयोगवादी-मनोविश्लेषणवादी कवियों-विचारकों ने भी, जिनके वक्तव्य 'तार-सप्तक', 'दूसरा सप्तक', 'तीसरा सप्तक' आदि में उपलब्ध है, एक भिन्न दृष्टिकोण से हिन्दी-साहित्य की समीक्षा-दृष्टि को रंजित व गतिशील बनाने में योग दिया है।

'ग' वर्ग की स्वच्छन्द चिन्तन-धारा के अन्तर्गत कुछ अन्य लेखकों को भी लिया जा सकता है। श्री शान्तिप्रिय द्विवेदी समीक्षा-शैली की दृष्टि से प्रभाववादी समीक्षा से सम्बद्ध हैं, पर साथ ही उन्होंने अपने ढंग से, भावात्मक या प्रभाववादी ढंग से ही सही, जो तात्त्विक या सैद्धान्तिक विचारणा की है वह हिन्दी की सैद्धान्तिक आलोचना के ही अन्तर्गत है, अतः यहाँ उनका उल्लेख आवश्यक है। इसके अतिरिक्त जैनेन्द्रकुमार, डॉ० देवराज, नलिनविलोचन शर्मा तथा अन्य अनेक विचारकों ने भी सैद्धान्तिक आलोचना के क्षत्र में अपना योगदान किया है।

सैद्धान्तिक आलोचना की गतिविधि का शोध-स्तर पर विशद अध्ययन प्रस्तुत करते हुए भी हिन्दी में कुछ प्रबन्ध प्रस्तुत हुए हैं, जिनमें मुख्य हैं—डॉ० भगवत्स्वरूप मिश्र का 'हिन्दी-आलोचना : उद्भव और विकास' (१९५२), डॉ० रामदरश मिश्र का 'आधुनिक आलोचना की प्रवृत्तियाँ' (१९५७), डॉ० वेंकट शर्मा का 'आधुनिक हिन्दी-साहित्य में समालोचना का विकास' (१९६२) आदि। इन प्रबन्धों में पूर्व-पश्चिम की साहित्य-चिन्तन-भूमि पर समीक्षा-तत्त्व की भी यथावसर पुष्ट विवेचना हुई है। कवियों और समीक्षकों के समीक्षा-सिद्धान्तों पर भी शोध-ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं : डॉ० सुरेशचन्द्र गुप्त और डॉ० रामलाल सिंह की कृतियाँ द्रष्टव्य हैं।

हिन्दी की सैद्धान्तिक समीक्षा की उपलब्धि पर अब अन्त में दो शब्द कहना असंगत न होगा। परिमाण और गुण, दोनों दृष्टियों से उपलब्धि पर्याप्त सन्तोषजनक है। साहित्य और उससे सम्बन्धित छोटे-बड़े प्रायः सभी विषयों की सैद्धान्तिक भूमि पर विविधस्तरीय विचारणा निरन्तर गतिशील रही है; और यह कहने में हमें कोई संकोच नहीं कि गुणवत्ता की दृष्टि से अवश्य ही उसका एक भाग मौलिक विषय-परिकल्पना, स्वच्छ चिन्तन, वैज्ञानिक प्रतिपादन, समीक्षा की वास्तविक समृद्धि व क्षेत्र-विस्तार की दृष्टि से उत्कृष्टतम कहा जा सकता है। अवश्य ही उसका बृहत् अंश संकलन, पुनरांकन आदि के प्रयासों से ऊपर नहीं उठ सका है, पर हिन्दी की समीक्षात्मक मनीषा सामान्य रूप से अधिकाधिक जागरूक है, और कुछ व्यक्ति केन्द्रों में वह अत्यन्त सूक्ष्म, स्वच्छ व पैनी होकर सक्रिय है।

## व्यावहारिक आलोचना

व्यावहारिक आलोचना का क्षेत्र भी अत्यन्त विशाल है। सिद्धान्तों को कृतियों पर लागू करके अथवा स्वतन्त्र कला-विवेक से जब कृतियों की आलोचना की जाती तब व्यावहारिक आलोचना का रूप खड़ा होता है। इस आलोचना के अन्तर्गत प्रक्रिया व काव्य-त्रिकोण (स्रष्टा, समीक्षक व पाठक-वाचक वर्ग) की व्याख्या तो हो ही सकती है; साथ ही युग व समाज, रचनाकार के निजी जीवन-

और उसकी मनःस्थिति, समसामयिक युग की रचनाओं अथवा ऐतिहासिक अनुक्रम में रखकर पूर्वयुगीन रचनाओं से तुलना, प्रभाव-निरूपण, गुण-दोषों की विस्तृत व्याख्या, आगमन या निगमन पद्धति से विषय के सोदाहरण विश्लेषण-विवेचन से भी इस प्रकार की आलोचना का सजीव व परिपूर्ण व्यक्तित्व निर्मित होता है। इसमें रचनाकार की मौलिक दृष्टि, जीवन-मूल्यों, आस्था-विश्वासों व उसके व्यक्तित्व के अन्य भास्वर गुणों या तत्त्वों (जीवन-पर्यवेक्षण, अनुभूति-गाम्भीर्य, कल्पना-शक्ति का उत्कर्ष, प्रभाव-ग्रहण-शक्ति, विषय-प्रतिपादन-क्षमता आदि) के प्रकाशन का अवसर भी यथेष्ट मात्रा में लेखक को प्राप्त होता है। उक्त विस्तार के द्वारा इस प्रकार की आलोचना के अत्यन्त मौलिक व सशक्त होने या हो सकने की अपार सम्भावनाएँ ध्वनित-संकेतित होती हैं। आश्चर्य नहीं कि अपने उत्कृष्ट रूप में इस प्रकार की आलोचना का महत्त्व सूक्ष्मतम चिन्तन, व्यापक जीवन-बोध व वैज्ञानिक प्रतिपादन-शैली के कारण आज अत्यन्त ही बढ़ गया है: सैद्धान्तिक समीक्षा के समकक्ष, या बढ़कर भी, यह आलोचना अब समझी जाने लगी है। इसका स्नायु-जाल अत्यन्त विशद व जटिल है।

इस आलोचना के अन्तर्गत हम प्रभाववादी समीक्षा, निर्णयात्मक-व्याख्यात्मक समीक्षा, मार्क्सवादी समीक्षा, मनोविश्लेषात्मक समीक्षा, तुलनात्मक समीक्षा तथा हिन्दी-समीक्षा की नयी प्रवृत्तियों को समाविष्ट कर सकते हैं।

## प्रभाववादी समीक्षा

भावना-सम्पन्न समीक्षक के मन पर पड़ी किसी रचना की अनुकूल-प्रतिकूल प्रतिक्रिया या प्रभाव को ही मुख्य आधार बनाकर खड़ी होनेवाली समीक्षा प्रभाववादी समीक्षा कही जाती है। यों तो वस्तुमुखी चिन्तन के क्षेत्र में भावनामूलक निजी प्रतिक्रिया बहुत स्वस्थ वस्तु नहीं समझी जाती, किन्तु समीक्षा-जगत् में विचारकों का एक दल प्रभाववादी आलोचना को इस आधार पर स्वीकृति व महत्त्व देता है कि सच्ची और प्रामाणिक आलोचना तो वस्तुतः तभी सम्भव है जबकि हम भावन-शक्ति से रचना अथवा रचनाकार के मन के साथ तादात्म्य-लाभ करके व उसके मूलवर्ती वैशिष्ट्य को आत्मसात् करके, स्वानुभूति के साक्ष्य पर, समीक्षण-कार्य में प्रवृत्त हों। जो हो, प्रभाववादी समीक्षा का महत्त्व भी किसी न किसी रूप में निर्विवाद है।

हिन्दी में प्रभाववादी समीक्षा के कुछ विशिष्ट उदाहरण देखे जा सकते हैं। तुलनात्मक समीक्षा के कुछ प्राचीन उद्गार, जैसे—'सूर सूर, तुलसी ससी', 'और कवि गढ़िया, नन्ददास जड़िया' आदि, उक्त आलोचना के साथ ही प्रभाववादी आलोचना के भी उदाहरण ठहराये जा सकते हैं, क्योंकि तुलना की मूल प्रेरणा वस्तुतः कवियों के कृतित्व की प्रभावशीलता के सत्य पर ही आधारित है। आगे चलकर मिश्रबन्धु, कृष्णबिहारी मिश्र, लाला भगवानदीन, पद्मसिंह शर्मा आदि की मुख्यतः देव-बिहारी विषयक या अन्य तुलनात्मक समीक्षाओं के मूल में उनकी काव्य-प्रभाव-ग्रहण की समुन्नत क्षमता या [illegible] के ही दर्शन होते हैं; हाँ, इन्होंने काव्य-प्रभाव को प्रायः अत्यन्त सन्तुलित भाव से ग्रहण किया है और अपनी समीक्षा को भी, उच्छ्वास-मुक्त रहकर, शास्त्रीय

पीठिका पर प्रतिष्ठित किया है, इसीलिए उनकी समीक्षा इस युग को देखते हुए महत्त्वपूर्ण है। द्विवेदीयुगीन पत्र-पत्रिकाओं में भी मधुरभावापन्न समीक्षा के नमूने यत्र-तत्र देखने को मिल जाते हैं।

आचार्य शुक्ल की समीक्षा-पद्धति में यद्यपि विचारात्मकता ही प्रमुख है, किन्तु उसमें यत्र-तत्र अनेक स्थल—यथा 'काव्य में प्राकृतिक दृश्य' जैसे लेखों में—ऐसे भी मिल जायेंगे जहाँ वे उनकी रस-पेशल उच्चस्तरीय भावुकता के छिड़काव से सरस हो उठे हैं। निश्चय ही इस भावुकता से मूल वस्तु का विचार कहीं भी आच्छन्न नहीं हो गया है। 'चिन्तामणि' के 'निवेदन' में उनकी यह विज्ञप्ति सन्दर्भ-प्राप्त है : "···निकलती रही है बुद्धि, पर हृदय को भी साथ लेकर।···बुद्धि जहाँ कहीं मार्मिक या भावाकर्षक स्थलों पर पहुँची है वहाँ हृदय थोड़ा-बहुत रमता··गया है···बुद्धि-पथ पर हृदय भी अपने लिए कुछ न कुछ पाता रहा है।"

प्रभाववादी आलोचना के प्रसंग में एक नाम प्रायः अनिवार्य रूप से लिया जाता है, और वह है श्री शान्तिप्रिय द्विवेदी का। हम यह मानते हैं कि 'कवि और काव्य' (१९३६), 'साहित्यिकी' (१९३८), 'युग और साहित्य' (१९४१), 'ज्योति-विहग' (१९५१) आदि रचनाएँ अपनी भाव-सत्यता और चिन्तन की सूक्ष्म बुनावट के गुण के कारण इस क्षेत्र की अनूठी रचनाएँ हैं। इनके अतिरिक्त डॉ० नगेन्द्र, श्री इलाचन्द्र जोशी आदि लेखकों की समीक्षा में यत्र-तत्र उनकी उच्च कोटि की काव्य-प्रभाव-ग्रहण की क्षमता प्रकट हुई है। उपर्युक्त सभी लेखकों ने प्रवाह में बहकर विषय-गौरव को कहीं लुप्त नहीं होने दिया है। उनका 'सहृदय' का सच्चा रूप ही प्रकट हुआ है, जो समीक्षक के लिए भी अनिवार्य ही है।

## निर्णयात्मक-व्याख्यात्मक समीक्षा

निर्णयात्मक, व्याख्यात्मक और तुलनात्मक समीक्षा वस्तुतः समीक्षा के स्वतन्त्र भेद या प्रकार नहीं समझे जा सकते; ये समीक्षा के वस्तु-पक्ष के द्योतक न होकर उसके शैली-पक्ष के ही द्योतक हैं। समीक्षा के दो मूल भेद—सैद्धान्तिक और व्यावहारिक आलोचना ही हैं, और इन दोनों ही प्रकार की आलोचना में (या आलोचना के जितने भी भेद-प्रभेद या प्रकार कल्पित किये जायें, उन सब में) व्याख्या, तुलना और निर्णय की आवश्यकता पड़ती है। अत. इस रूप में ही इन समीक्षा-भेदों पर विचार किया जाना ठीक होगा।

यों, निर्णयात्मक आलोचना अब स्वतन्त्र रूप से आलोचना का बहुत स्वस्थ रूप या भेद नहीं समझी जाती, क्योंकि ज्ञान-समष्टि की अनवरत विकास-प्रक्रिया में और मूल्यों के इस तुमुल संग्राम के बीच कोई लेखक लौह-रेखा-सी खींचकर न तो अपना निर्णय देता ही है और न देना ही चाहता है, क्योंकि एक ओर तो यह खतरे का काम है और दूसरी ओर दम्भ का प्रसारक है। फिर भी किसी भी लेखकीय बौद्धिक आयोजन में प्रत्यक्ष-परोक्ष रूप में एक निर्णय-दृष्टि तो आद्यन्त बनी ही रहती है, जिससे ही विषय का प्रतिपादन और विवेचन व्यवस्थित रूप से चलकर किसी पूर्व-निर्धारित या सहजोपलब्ध

प्रतिपाद्य में पर्यवसित व परिणमित होता है; निष्कर्ष या निर्णय-दृष्टि भुला बैठने पर तो विवेचन दिग्भ्रमित ही हो जायेगा। इस दृष्टि से देखने पर हिन्दी में निर्णयात्मक आलोचना की स्थिति सुधीर लेखन में सर्वत्र ही दिखाई पड़ जायेगी। पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी ने प्राचीन कवियों की तुलना के प्रसंग में और मिश्रबन्धु, पद्मसिंह शर्मा, लाला भगवानदीन आदि ने देव-विहारी की श्रेष्ठता के विषय में जो निर्णय दिये हैं वे निर्णयात्मक आलोचना के उत्तम उदाहरण कहे जा सकते हैं। आचार्य शुक्ल ने भी आगे चलकर निर्णयात्मक समीक्षा के उदाहरण प्रस्तुत किए: सूर, तुलसी व जायसी की पारस्परिक तुलना करके उन्होंने कवियों का कोटि-क्रम-निर्धारण किया है। अन्तिम निर्णय-सा दे देने की प्रवृत्ति इधर अब मिटती-सी जा रही है। हाँ, अपने विवेचन का निष्कर्ष सुस्पष्ट शीर्षकों या उपशीर्षकों में महत्वक्रमानुसार रखने की पद्धति, जैसी कि डॉ० नगेन्द्र में दिखाई पड़ती है, विवेचन की स्पष्टता के प्रति अपने आत्मविश्वास की ही द्योतक है, बलात् आरोप की किसी प्रवृत्ति की नहीं।

व्याख्यात्मक समीक्षा का कार्य हिन्दी में इतना विस्तृत है कि स्थानाभाव से यहाँ दो शब्द ही कहकर आगे बढ़ जाना पड़ेगा। व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में आचार्य शुक्ल के बाद आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी, आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी, डॉ० नगेन्द्र आदि विद्वानों के नाम अग्रगण्य हैं। इन्होंने प्रतिष्ठित सिद्धान्तों के आलोक में अथवा स्वतन्त्र कला-विवेक के साथ प्रायः उन सभी श्रेष्ठ गुणों का प्रदर्शन करते हुए समीक्षा की है जो व्यावहारिक या व्याख्यात्मक समीक्षा के लिए अनिवार्य हैं।

## मार्क्सवादी समीक्षा

काव्य या साहित्य के उत्कर्ष के नवीन प्रतिमान खड़े करने के लिए हिन्दी में इस शताब्दी के चतुर्थ दशक में समीक्षा की एक नयी पद्धति का जन्म हुआ जिसे समाजवादी, प्रगतिवादी या मार्क्सवादी समीक्षा कहते हैं। मार्क्सवादी समीक्षकों के प्रेरणा-स्रोत जर्मनी के कार्ल मार्क्स तथा अन्य अनेक रूसी व पाश्चात्य साम्यवादी विचारक हैं। इन विचारकों का दर्शन विकास व परिवर्तन की जीवन-दृष्टि पर आधारित है और ये आत्मा को नहीं, पदार्थ को ही सृष्टि का परम तत्त्व मानते हैं। प्रगतिवादी समीक्षकों ने इसी दर्शन से प्रेरणा ग्रहण करके आलोचना के निकष तैयार किये हैं। इन समीक्षकों में डॉ० रामविलास शर्मा और शिवदानसिंह चौहान प्रमुख हैं। मुंशी प्रेमचन्द, राहुल सांकृत्यायन, श्री प्रकाशचन्द्र गुप्त, श्री अमृतराय, डॉ० रांगेय राघव, डॉ० नामवरसिंह व अन्य अनेक लेखक भी इससे संयुक्त किये जाते हैं। इस वर्ग के विचारकों की कुछ प्रमुख कृतियाँ काल-क्रम से इस प्रकार हैं—

१९४६—प्रगतिवाद (शिवदानसिंह चौहान); नया हिन्दी साहित्य (प्रकाशचन्द्र गुप्त); १९४८—प्रगति और परम्परा (डॉ० रामविलास); साहित्य की परख (शिवदानसिंह); १९४९—संस्कृति और साहित्य (डॉ० रामविलास); १९५०—आधुनिक हिन्दी साहित्य (प्रकाशचन्द्र गुप्त); १९५१—भारतेन्दु युग (डॉ० रामविलास); १९५२—प्रेमचन्द और उनका युग (डॉ० रामविलास); १९५३—हिन्दी साहित्य की

जनवादी परम्परा (प्रकाशचन्द्र गुप्त); १९५४—प्रगतिशील साहित्य की समस्याएँ (डॉ० रामविलास); १९५५—लोकजीवन और साहित्य (डॉ० रामविलास); १९५६ स्वाधीनता और राष्ट्रीय साहित्य (डॉ० रामविलास); १९५८—आलोचना के मान (शिवदानसिंह); १९५९—साहित्य की समस्याएँ (शिवदानसिंह)। 'आलोचना' तथा अन्य पत्र-पत्रिकाओं में भी तत्सम्बन्धी सामग्री प्राप्त होती रही है।

यद्यपि मार्क्सवादी समीक्षकों की वर्गहीन समाज की कल्पना बहुत ही उदात्त व मनोहारिणी है; इनकी मानव-कल्याण की भावना बड़ी हार्दिक है; श्रम, समानता, सामाजिक न्याय और स्वतन्त्रता के इनके आदर्श बड़े प्रेरक और मोहक हैं, इन्होंने छायावादी कविता की कल्पना व भावुकता के अतिरेक से हिन्दी-कविता को मुक्त कराके उसे अधिक मांसल व जीवनोपयोगी बनाने में सहायता की है, तथापि इनकी अनेक दृष्टिभंगियाँ सहृदयों की, एवं काव्य पर व्यापक दृष्टि से विचार करनेवाले मनीषियों की, हार्दिक व सहज सहानुभूति अर्जित करने में अभी तक सफल हुई दिखाई नहीं पड़तीं। मानव-मात्र को लक्ष्य में न रखकर ये केवल श्रमिक वर्ग को ही अपने लक्ष्य में रखते हैं; समाज के भीमकाय लौह-यन्त्र के आगे व्यक्ति की सत्ता को तुच्छ व नगण्य कर देते हैं; 'अर्थ' को सभी विचारों का आधार बनाये रखते हैं; मानव-हृदय के सूक्ष्म सत्य, कला की मूल प्रेरणा व शैली के सूक्ष्म शिल्प की अवज्ञा कर पार्टी के घोषणापत्र को ही सर्वस्व मानते हैं और साम्प्रदायिक जोश से अधिक प्रेरित रहते हैं; मानव की श्रेष्ठ व परम्परा-प्राप्त कलात्मक उपलब्धियों व जीवन-मूल्यों में विश्वास को 'बुर्जुआपन' ठहराते हैं, आदि। उधर रसवादियों का मत है कि स्वस्थ सामाजिकता के श्रेष्ठ तत्त्व, कला की पद्धति से, रस-चक्र में यथास्थान सहज ही समाविष्ट हैं,[1] अतः साहित्य या काव्य को साम्प्रदायिक (या साहित्य के लिए विजातीय) चिन्तन से आक्रान्त करने की कोई आवश्यकता नहीं। सुधी सहृदय श्रेष्ठ युगीन व सामाजिक चिन्तन को सिद्धान्ततः काव्य के लिए और काव्य की पद्धति से स्वीकार करने के लिए तैयार ही हैं। जो हो, प्रगतिवादी समीक्षा-पद्धति ने हिन्दी-आलोचना के विकास में अपने ढंग से महत्त्वपूर्ण योग दिया है, इसमें सन्देह नहीं है।

## मनोविश्लेषणवादी समीक्षा

वह समीक्षा जिसमें मन के विश्लेषण को प्रमुखता देते हुए काव्य-साहित्य की उत्कृष्टता के निकष का निर्माण होता है मनोविश्लेपात्मक या मनोविश्लेषणवादी समीक्षा कहलाती है। पश्चिम में फ्रायड, एडलर, जुंग नामक सुप्रसिद्ध मनोविश्लेषण-शास्त्रियों ने मनोरचना, मानसिक व्यवहार और उनकी शारीरिक प्रतिक्रियाओं का अत्यन्त सूक्ष्म विश्लेषण किया। फ्रायड ने कामवृत्ति को ही जीवन का मूल माना और मन के तीन स्तरों—चेतन, अर्द्धचेतन और अवचेतन—की कल्पना करते हुए अपने सिद्धान्त की व्याख्या की। समाज-भय से दमित कामेच्छाएँ अवचेतन में कुंठित हो नाना रूपों में व नाना माध्यमों से अपने को अभिव्यक्त करती रहती हैं। ये कला और काव्य में ही सर्वाधिक मुक्त रूप में प्रकट होती हैं। एडलर ने फ्रायड से असहमत होते हुए यह मत स्थिर

1. डॉ० नगेन्द्र, विचार और विश्लेषण, पृष्ठ २

किया कि मानव सामाजिक परिवेश में परिस्थितिवश आत्महीनता का अनुभव करते रहते हैं। इस हीनता की क्षतिपूर्ति प्रतिभावान् कवि अपनी कला में करते हैं और इस प्रकार वे अपनी हीनता-ग्रन्थि का भेदन करते रहते हैं। जुंग ने फ्रायड की अनेक बातों को मानते हुए व अनेक बातों से असहमत होते हुए मन के अवचेतन स्तर के दो रूपों या भागों—वैयक्तिक अचेतन और समस्त अचेतन—की कल्पना की और इन दोनों में समन्वय साधते हुए जीवन के उच्च आदर्शों व मूल्यों के प्रति भी अपनी गहरी आस्था व्यक्त की। केवल कामवृत्ति ही उनकी दृष्टि में सब कुछ नहीं है।

इस चिन्ताधारा का प्रभाव हिन्दी के विचारकों पर भी पड़ा और उन्होंने काव्य और काव्य-प्रक्रिया को मूलतः इसी दृष्टि से देखना चाहा। 'अज्ञेय', इलाचन्द्र जोशी, डॉ० नगेन्द्र व अन्य अनेक विचारक इस विचारधारा से घनिष्ठ या सहज-सामान्य रूप से सम्बद्ध समझे जाते हैं। 'त्रिशंकु' (१९४५) और 'आत्मनेपद' के द्वारा 'अज्ञेय' का मनोविश्लेषणवादी समीक्षक का रूप हमारे सामने आता है। यों फ्रायड व एडलर के सिद्धान्तों का प्रभाव भी उनकी समीक्षा पर खूब ही देखा जाता है, किन्तु जुंग का आत्म-विस्तार का आदर्शवादी दर्शन भी उनकी रचनाओं में मिलता है जो उनके श्रेष्ठ कलाकार-रूप को प्रतिष्ठित करता है। प्रयोगवादी समीक्षा, जो सम्भवतः मनोविश्लेषात्मक समीक्षा से ही घनिष्ठ रूप से सम्बद्ध है, के उन्नायक के रूप में क्षण, स्वतन्त्रता, अहं और व्यक्ति पर उन्होंने अस्तित्ववादी दर्शन और मनोविज्ञान के प्रकाश में सर्वाधिक गूढ़ चिन्तन किया है।

इलाचन्द्र जोशी ने अपनी अनेक समीक्षात्मक रचनाओं—साहित्य-सर्जना (१९४०), विवेचना (१९४८), साहित्य-संतरण (१९५३), विश्लेषण (१९५४), साहित्य-चिन्तन (१९५५) आदि—में मनोविश्लेषात्मक समीक्षक का रूप प्रस्तुत किया है। वे उपर्युक्त मनोविश्लेषात्मक चिन्तन से अत्यधिक प्रभावित कलाकार हैं—इस सीमा तक कि उन्होंने छायावाद पर भीषण आक्रोश व्यक्त किया है तथा प्रगतिवाद को भी नहीं बख्शा। वस्तुतः वे छायावाद और प्रगतिवाद दोनों को अधूरा मानते हुए एक समन्वयवादी कला-दृष्टि की प्राप्ति के आकांक्षी हैं। अब तो फ्रायड पर भी उनका बड़ा क्षोभ प्रकट होने लगा है।[1]

डॉ० नगेन्द्र का सम्बन्ध इस विचारधारा से मूलतः इसी रूप में है कि वे कामवृत्ति को काव्य के मूल प्रेरणा-स्रोत के रूप में मानते आये हैं। कामवृत्ति आत्म-अनात्म के संघर्ष को जन्म देती है, और इस संघर्ष में ही आत्माभिव्यक्ति की प्रेरणा का जन्म होता है। इससे आगे वे कामविषयक मनोविज्ञान के जंजाल में नहीं फँसे हैं। रस-दृष्टि का सामान्य अनुपात का ध्यान रखेगा ही। साधारणीकरण-सिद्धान्त की चर्चा को वैयक्तिक अनुभूति में केन्द्रित करके तथा भट्टनायक के सिद्धान्त (भुक्तिवाद) में आस्था बताकर प्रकारान्तर से फ्रायड व युंग की विचारधारा के प्रति ही उनका समर्थन निहित है। अन्ततः यह कहना उचित होगा कि मनोविश्लेषण का महत्त्व काव्यादर्श के निर्माण में एक सीमा तक ही स्वीकार्य हो सकता है,[2] विषमानुपात में उसका ग्रहण व प्रयोग अवांछित

---

१. देखिए 'धर्मयुग', ३१-५-६४ तथा ७-६-६४ के अंक
२. देखिए 'काव्य और कला तथा अन्य निबन्ध', प्रसाद, पृष्ठ ८४; 'नया साहित्य : नये

ही होगा ।

## तुलनात्मक समीक्षा

भाव व रस, विचार व दर्शन, कल्पना, वर्ण्य विषय, साहित्य-रूप, शैली, वाद, धारा, सम्प्रदाय, प्रभाव व तत्सम्बन्धी नाना विषयों को लेकर दो या दो से अधिक साहित्यों, कृतिकारों या कृतियों का तुलनात्मक अध्ययन हिन्दी-समीक्षा और शोध के क्षेत्र का एक पर्याप्त जागरूक अंग है । मध्य युगों में और द्विवेदी युग में जो समीक्षा-दृष्टि थी उसके निरूपण के बीच पिछले पृष्ठों में तुलनात्मकता की ओर यत्र-तत्र संकेत किये ही जा चुके हैं । विशेषतः द्विवेदी काल में देव-बिहारी के अध्ययन के सन्दर्भ में तुलनात्मक पद्धति का विशेष पोषण हुआ । आचार्य शुक्ल ने 'हिन्दी-साहित्य का इतिहास' में विविध काव्य-धाराओं व कवियों पर (उदाहरणार्थ सगुण-निर्गुण काव्यधारा पर व कबीर तथा जायसी आदि कवियों पर) तुलनात्मक दृष्टि से यथास्थान विचार किया । डॉ० नगेन्द्र ने भारतीय साहित्य-सम्प्रदायों तथा भारतीय व पाश्चात्य साहित्य-तत्त्वों की परस्पर विशदता-पूर्वक तुलना की । आचार्य वाजपेयी जी का प्रसाद और निराला का तुलनात्मक अध्ययन उनकी तत्सम्बन्धी सूक्ष्म दृष्टि का एक सुन्दर नमूना प्रस्तुत करता है । औपचारिक शोध के क्षेत्र में भी पिछले चौदह-पन्द्रह वर्षों में तुलनात्मक अध्ययन की दिशा में काफ़ी सरगर्मी रही है । 'हिन्दी और गुजराती कृष्णकाव्य का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५३), 'हिन्दी और बंगला के कृष्णकाव्य का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५५), 'हिन्दी और मलयालम के भक्त-कवियों का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५५), 'हिन्दी और कन्नड़ में भक्ति-आन्दोलनों का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५६), 'कृत्तिवासी बंगला रामायण और रामचरितमानस का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५७), 'हिन्दी और तेलुगु नाट्यसाहित्य का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५७), 'वाल्मीकि रामायण और रामचरितमानस का तुलनात्मक अध्ययन' (१९५८), 'हिन्दी और मराठी के निर्गुण सन्त काव्य' (१९५८), 'आधुनिक हिन्दी और मराठी काव्यशास्त्र का तुलनात्मक अध्ययन' (१९६०), 'हिन्दी और आन्ध्र के महाकाव्यों के रचना-विधान का आलोचनात्मक अध्ययन' (१९६०) आदि प्रबन्ध इस क्षेत्र की गतिविधि को सूचित करते हैं । वस्तुतः तुलना तो आलोचना या शोध का एक आवश्यक अंग ही है । ग्रन्थ की सामूहिक समीक्षा के अवसर पर तुलनात्मक (समसामयिक एवं ऐतिहासिक) दृष्टि से भी विचार कर लेने से निष्कर्ष और अधिक असंदिग्ध, पुष्ट व प्रामाणिक हो जाते हैं । अतः आलोचना और शोध में तुलना का व्यवहार हमें प्रायः सभी जगह न्यूनाधिक रूप में दिखाई पड़ जाएगा ।

## समीक्षा की नयी प्रवृत्तियाँ

हिन्दी-समीक्षा आज अपने विकास के क्रम में बहुमुखी मानव-अर्जित ज्ञान से

---

प्रश्न' नन्ददुलारे वाजपेयी पृष्ठ ४८; 'हिन्दी साहित्य कोश,' खंड १, पृष्ठ १३१ पर डॉ० वार्ष्णेय का मन्तव्य ।

संवलित होकर चिन्तन की नयी भूमियों की ओर बढ़ती हुई दिखाई पड़ रही है। यदि इस समस्त गतिविधि को एक शब्द में कहना चाहें तो वह है—मानव मानव-स्वतन्त्रता, जीवन तथा जीवन-मूल्य विषयक चिन्तन व उसका व्याख्यान। इसमें क्या सन्देह है कि इस पृथ्वी पर केन्द्रीय वस्तु मानव ही है, और मानव की प्रिय से प्रिय वस्तु है उसका जीवन। अतः आज की समीक्षा कला-चिन्तन के सुस्थिर रूपों से आगे बढ़कर अब जीवन व उसके उपकरणों पर इस ढंग से चिन्तन व व्याख्या करने में व्यस्त है जिसके आलोक में कला, काव्य व साहित्य का सम्बन्ध केवल स्वायत्त आनन्द न रहकर मानव और उसके अस्तित्व की चरम नियति के साथ प्रगाढ़ता से स्थापित हो जाये। निश्चय ही मानव-जीवन विषयक इस चिन्तन से सम्बद्ध या आक्रान्त होकर समीक्षा आज केवल काव्य व उसके गुण-दोष, काव्य-हेतु या रस-स्वरूप की विश्लेषणा तक ही सीमित नहीं रहना चाहती; वह जीवन, सृष्टि व मानव-अस्तित्व के मूलों तक जाकर अपने को उक्त दृष्टि से एक सांस्कृतिक अनुष्ठान के रूप में ही प्रमाणित व प्रतिष्ठित करना चाहती है। इस व्यापक लक्ष्य की सिद्धि की प्रक्रिया में पड़कर आज की समीक्षा इतने कार्य करती दिखाई पड़ रही है—

(क) मूल्य का स्वरूप-निर्णय और जीवन व काव्य-साहित्य के मूल्यों का निर्धारण;

(ख) मानव और मानव-अस्तित्व के स्वरूप व सार्थकता का विचार;

(ग) उद्घाटित मूल्यों के आलोक में नवीन का सृजन व मूल्यांकन, और प्राचीन का पुनर्मूल्यांकन;

(घ) दायित्व, स्वतन्त्रता और व्यक्ति के व्यक्तित्व का विचार;

(ङ) उक्त चिन्तन के आलोक में सभी साहित्य-रूपों को लेते हुए समीक्षा का स्वरूप-निर्धारण और साहित्य का व्यावहारिक समीक्षा की भूमि पर विवेचन।

यहाँ यह उल्लेखनीय है कि समीक्षा की जो नयी भूमियाँ खोजी जा रही हैं; वे साहित्य के स्वास्थ्य की दृष्टि से अपने आप में पूर्ण सार्थक जान पड़ती हैं। कारण ये हैं—

१. आत्मवादी दर्शनों के साथ ही अनात्मवाद या द्वैतवादी दर्शन भी प्रबल हो उठे हैं। उनके मन्तव्य को भी समीक्षा की एक पूर्णतर धारणा के निर्माण में यथास्थान नियोजित किये बिना व उसे समेटते चले बिना समीक्षा का पूर्ण सत्य हाथ नहीं लगेगा।

२. बीसवीं शताब्दी तक विविध ज्ञान-क्षेत्रों में नवीन जीवन-सत्य अन्वेषित-उद्घाटित हुए हैं और उनके आलोक में काव्य व साहित्य के स्वरूप, उद्देश्य आदि का पुनर्परीक्षण आवश्यक हो गया है।

३. विश्व बहुत तेजी से भौगोलिक इकाई हुआ जा रहा है। प्रभाव-प्रतिक्रियाएँ अवश्य ही किसी सत्य की वाहिका हैं। साहित्य के सत्य को प्राप्त करने के लिए इन प्रभाव-प्रतिक्रियाओं में निहित सत्य के तन्तुओं को समेटते चलना काम्य है।

४. परिवर्तन व गतिशीलता का दर्शन वस्तुओं के शाश्वत या स्थिर रूपों में

विश्वास नहीं करता। अतः पदार्थवादी दृष्टि से साहित्य को जीवन की गतिशील धारा में डालकर उसका चिन्तन अनिवार्य हो उठा है।

उपर्युक्त परिस्थितियों के आलोक में यह कहा जा सकता है कि वर्तमान काल में आलोचक जिन नवीन समीक्षा-मूल्यों की खोज में व्यस्त हैं उनके आधार पर व्यावहारिक समीक्षा साहित्य और जीवन-तत्त्व का कैसा व्याख्यान करेगी, इस जिज्ञासा का होना स्वाभाविक है।

## शोध-कार्य

सैद्धान्तिक आलोचना सम्बन्धी शोध-कार्य का विशेष रूप से, और व्यावहारिक आलोचना विषयक शोध-कृतियों का सामान्य रूप से, उल्लेख पिछले पृष्ठों में किया जा चुका है। यहाँ शोध-स्तर पर की जानेवाली व्यावहारिक आलोचना का ही कुछ अधिक विस्तार से विवेचन इष्ट है, क्योंकि पिछले लगभग पचास वर्षों में सम्पन्न हिन्दी-शोध का एक वृहत अंश व्यावहारिक आलोचना से सम्बद्ध है। स्थान-संकोच के कारण तिथियों, लेखकों, प्रबन्धों के नामों आदि का विस्तृत विवरण यथासम्भव बचाते हुए शोध-क्षेत्र में सम्पन्न व्यावहारिक आलोचना के सिंहावलोकन मात्र से ही यहाँ हमें सन्तुष्ट रहना होगा।

हिन्दी के आदिकाल पर शोधकों की दृष्टि काफ़ी वर्ष पूर्व से ही रही है। इस काल को लेकर जो शोध हुई है उसमें प्राचीन (अपभ्रंशकालीन) काव्य-परम्परा व उक्त परम्परा से प्रभावित इस काल के कवियों के (उदाहरणार्थ विद्यापति, चन्दवरदाई, गोरखनाथ आदि के) जीवन व कृतित्व का विशेष अध्ययन; युगीन काव्य-प्रवृत्तियों का अध्ययन; नाथ-सम्प्रदाय, डिंगल-साहित्य, काव्यविशेष की भाषा, रचनाओं के संस्करणों आदि का गवेषणात्मक अध्ययन; जैन-साहित्य, सिद्ध-साहित्य आदि साहित्य-वर्गों या प्रकारों का अध्ययन सम्मिलित है। इस क्षेत्र में आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी, डॉ० धर्मवीर भारती, डॉ० नामवरसिंह आदि अनेक विद्वानों ने अत्यन्त श्रमपूर्वक शोध-सामग्री प्रस्तुत की है। सामग्री की विरलता, स्रोतों की दुरूहता आदि के कारण इस काल का गवेषणात्मक व व्याख्यात्मक अध्ययन हिन्दी-साहित्य के इतिहास की आरम्भकालीन व्यवस्था की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

इसके बाद हिन्दी-साहित्य का मध्यकाल आता है, जिसकी मूल आत्मा धार्मिक है। रामभक्तिशाखा, कृष्णभक्तिशाखा, सन्त साहित्य और सूफ़ी साहित्य—इन सबको एक-साथ मिलाकर देखने पर इस क्षेत्र में हुई शोध में निहित प्रबल जिज्ञासा, दृष्टि-विस्तार व तत्त्वाभिनिवेश से विद्वानों की गहन साधना-निष्ठा का पता चलता है। इस शोध की भूमि अत्यन्त ही विशद है: कवियों, रचनाओं, सम्प्रदायों व आन्दोलनों की प्रेरणा व स्वरूप; धार्मिक, दार्शनिक व साहित्यिक सिद्धान्त; काव्य-रूप व विचार-परम्परा; कवि की जीवनी व परिवेश; विचारधारा व शैली; कथा-स्रोत; सांस्कृतिक व लौकिक पृष्ठभूमि; विविध साधना-पद्धतियाँ व उनकी पारस्परिक तुलना आदि की व्याख्या में इस युग की व्यावहारिक आलोचना बड़ी मांसल व सर्वांगपूर्ण है। साधना और साहित्य-तत्त्व की

व्याख्या में अनेक विद्वानों की सूक्ष्म मनीषा का प्रभावोत्पादक स्वरूप प्राप्त होता है। इस क्षेत्र में आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी, डॉ० दीनदयालु गुप्त, डॉ० विनयमोहन शर्मा, डॉ० मुन्शीराम शर्मा, डॉ० हरवंशलाल शर्मा, डॉ० सत्येन्द्र, डॉ० माताप्रसाद गुप्त, डॉ० कामिल बुल्के, डॉ० बड़थ्वाल, डॉ० सावित्री सिन्हा, डॉ० विजयेन्द्र स्नातक आदि विद्वानों की शोध-रचनाएँ विशेष उल्लेख्य हैं।

रीतिकाल का शोधस्तरीय अध्ययन भी पर्याप्त उत्साह व मनोयोगपूर्वक हुआ है, और अब भी हो रहा है। पं० कृष्णविहारी मिश्र, पं० पद्मसिंह शर्मा, लाला भगवानदीन आदि विद्वानों ने रीतिकाल विषयक अध्ययन को अपने युग में गहरी गति प्रदान की थी। आगे चलकर आचार्य पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र और डॉ० नगेन्द्र ने उस गति को ग्रहण करके एक नवीन व गहरी ऊष्मा के साथ उस अध्ययन को धार व औज्ज्वल्य प्रदान किया और रीतिकालीन काव्य का शुद्ध साहित्य की भूमि पर विशद व मौलिक विश्लेषण-व्याख्यान करके उसका मूल्यांकन किया। फिर तो विविध पक्षों से इस काव्य की ओर अधिक विवेचना होने लगी। रीतिकाल के अनेक कवि-आचार्यों के कृतित्व का विश्लेषण हुआ और केशव, देव, बिहारी, भिखारीदास, आलम, द्विजदेव, मतिराम, सूदन, घनानंद, पद्माकर आदि कवियों के काव्य के मर्मोद्घाटन की ओर ध्यान दिया गया। ऐतिहासिक परम्परा, काव्य-परम्परा, रीति-परम्परा, प्रेम-व्यंजना, संगीत-तत्त्व, काव्य-रूप, कला या अभिव्यंजना—इन सबका शास्त्रीय व स्वच्छन्द, दोनों समीक्षा-भूमियों पर काफ़ी महीन विचार हुआ। उपर्युक्त समीक्षकों के अतिरिक्त डॉ० बच्चनसिंह, डॉ० मनोहरलाल गौड़, डॉ० विजयपाल सिंह आदि ने भी इस दिशा में उल्लेखनीय योग दिया है।

आधुनिक काल के दो आरम्भिक युगों—भारतेन्दु युग व द्विवेदी युग के साहित्य की भी कुछ शोध-प्रबन्धों में विस्तृत विवरणपूर्वक व्याख्या हुई है। भारतेन्दु युग के कवियों, गद्य-लेखकों और उनके कृतित्व की विस्तृत समीक्षा की गई है।

इसी प्रकार द्विवेदीयुगीन कविता और गद्य-शैलियों के साहित्य-सौन्दर्य की विवेचना द्विवेदी युग पर हुई शोध के अन्तर्गत समाविष्ट है। आधुनिक साहित्य के विविध रूपों से सम्बद्ध शोध की परिधि भी दिन दिन विस्तृत होती चल रही है। पृष्ठाधार के रूप में अथवा मूल्यांकन के लिए निकष खड़ा करने के लिए सिद्धान्त-पक्ष के विवेचन के साथ ही रचनाओं की शैली-शिल्प विषयक सूक्ष्म विवेचना तो अनेक ग्रन्थों में मिलती ही है, पर विषयगत या मूल्यगत सौन्दर्य का उद्घाटन व उसका विश्लेषण भी अधिकाधिक गहराई व सूक्ष्मता से होता हुआ दिखाई पड़ रहा है। रचना के मर्म या रचनाकार के मूल मन्तव्य के उद्घाटन-प्रकाशन के बीच से ही शोध के धरातल पर व्यावहारिक आलोचना का सौष्ठव व प्रतिमान प्रकट हो रहा है।

कविता, नाटक, उपन्यास, कहानी, गद्यकाव्य, निबन्ध आदि सभी विधाओं से सम्बन्धित शोध-ग्रन्थों में, सामूहिक रूप से विचार करने पर, रचनाकार के संस्कार, व्यक्तित्व-निर्माण, प्रभाव-प्रतिक्रिया, युग, समाज व परिवेश; साहित्य-रूप व रचना-तंत्र; लेखक की अथवा पात्रों की जीवन-दृष्टि; चारित्रिक वैविध्य-वैचित्र्य; साहित्य-सृजन आदि का विश्लेषण-आख्यान शोधक्षेत्रीय व्यावहारिक आलोचना की यह एक

सामान्य या प्रकृत भूमि हुई जा रही है। नये-पुराने मूल्यों के संघर्ष में जो मूल्य उभरकर ऊपर आ रहे हैं तथा जो नवीन व सम्मार्जित कला-रुचियाँ बन रही हैं, उनके आलोक में ही कवियों व रचनागत पात्रों की स्पृहाओं-आकांक्षाओं, गतिविधियों व मानसिक आचरणों-आविष्कृतियों के औचित्य का परीक्षण-निर्धारण हो रहा है और इसी प्रयास में व्यावहारिक आलोचना अधिक स्फीत, प्रांजल व आशयपूर्ण होती चल रही है। व्यावहारिक आलोचना ने अब बहुत ही बड़ा क्षेत्र घेर लिया है। उसके इस विषय-प्रपंच को उत्तरोत्तर प्रवर्द्धमान साहित्यिक विधाओं व उपविधाओं-प्रविधाओं से जोड़कर देखा जाये और फिर कला-दृष्टियों व जीवन-दृष्टियों के अनन्त वैविध्य-वैचित्र्य के साथ संयुक्त कर दिया जाये तो गुणनफल कितना होगा! कहने का आशय केवल इतना ही है कि समीक्षकों व शोधकों की व्याख्यान-क्षमता हिन्दी की व्यावहारिक आलोचना को खूब जीवन्त व समृद्ध कर रही है। इस समृद्धि में छायावाद, प्रगतिवाद व प्रयोगवाद की जीवन-दृष्टियों का भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण योग है।

विधा-क्रम से शोध-भूमि पर व्यावहारिक समीक्षा की उपलब्धि का अंकन स्वतन्त्र रूप से भी यहाँ किया जा सकता है, किन्तु क्षेत्र-विस्तार व नवीन दृष्टि-स्फूर्तियों के निर्देश के बाद अब वह अनावश्यक ही होगा—मूलतः इसलिए भी कि विधा-रूप तो बाह्य व स्थूल है, भीतरी युग-चेतना या जीवन-चेतना सभी विधाओं में आज प्रायः समान रूप से परि-व्याप्त है। उस चेतना की व्याख्या की क्षमता ही व्यावहारिक आलोचना के अभ्यासी समीक्षक की कला-दृष्टि, प्राण-स्फूर्ति व प्रतिपादन-कौशल का मानदण्ड है।

## लोक-साहित्य विषयक आलोचना

लोक-साहित्य का विचार भी आलोचना की प्रकृत परिधि में होने लगा है क्योंकि काव्य और साहित्य का मूल उपजीव्य जीवन है;[१] और जीवन की जैसी प्राणवान्, सहज और पारदर्शी अभिव्यक्ति लोक-साहित्य में होती है वैसी परिनिष्ठित नागर साहित्य में नहीं; वस्तुतः जब नागर साहित्य में संवेदना और अनुभूति के प्राणप्रद स्रोत सूखने लगते हैं तो वह लोक-साहित्य की ही शरण लेने को विवश हो जाता है। अपभ्रंश (हेमचन्द्राचार्य के दिये हुए दोहोंवाला) आदि का साहित्य इसीलिए इतना ताज़ा व भाव-पोषक है। ऐसी स्थिति में लोक-साहित्य व कलात्मक साहित्य को परस्पर पृथक् नहीं किया जा सकता, दोनों परस्पर एक-दूसरे को प्रभावित करते हैं; उनमें केवल मात्रा का भेद है, वस्तुतः वे दोनों ही साहित्य हैं।[२] इस नाते लोक-साहित्य व उसके विविध रूप भी समीक्षा की आधारभूत सामग्री के अभिन्न अंग हो गये हैं। प्रगतिवाद और प्रयोगवाद ने लोक-जीवन को साहित्य की साँसों में मिलाने का न्यूनाधिक उद्योग किया है।

हिन्दी में लोक-साहित्य विषयक आलोचना प्रचुर परिमाण में उपलब्ध होती चल

---

१. Mathew Arnold : Essays in Criticism (Second Series), P. 102
२. The Reader's Companion to World Literature (1961), P. 169

रही है। देश के सांस्कृतिक ऐक्य की खोज हमें विभाषाओं, बोलियों की ओर तेजी से ले जा रही हैं, जहाँ लिखित-अलिखित विपुल लोक-साहित्य लहरा रहा है। अनुभूति, विषय-वैविध्य एवं अभिव्यंजना की दृष्टि से उस साहित्य के सौन्दर्य व मर्म का, स्वच्छन्द समीक्षा व शोध के धरातल पर, खूब निष्ठापूर्वक अध्ययन अब होने लगा है। नागरी-प्रचारिणी सभा, काशी के द्वारा प्रकाशित 'हिन्दी का लोक-साहित्य' नामक लगभग १००० पृष्ठों का ग्रन्थ 'हिन्दी साहित्य का इतिहास : षोडश भाग' के रूप में प्रकाशित हुआ है, जो इस विषय की महत्ता का साक्षी है।

डॉ० सत्येन्द्र, डॉ० कन्हैयालाल सहल, डॉ० कृष्णदेव उपाध्याय, डॉ० रवीन्द्र 'भ्रमर' प्रभृति अनेक समीक्षकों की 'ब्रजलोक साहित्य का अध्ययन', 'मध्ययुगीन हिन्दी-साहित्य में प्रेमगाथा काव्य और भक्तिकाव्य में लोकवार्त्ता तत्त्व', 'राजस्थानी कहावतों की गवेषणा और वैज्ञानिक अध्ययन', 'मैथिल लोकगीतों का अध्ययन', 'मालव-लोक-साहित्य', 'भोजपुरी लोक-साहित्य', 'मध्यकालीन काव्य में लोकतत्त्व', 'हिन्दी उपन्यासों में लोकतत्त्व', 'मालवी लोकगीत', 'हरियाना प्रदेश का लोक-साहित्य' आदि कुछ श्रेष्ठ रचनाएँ इस क्षेत्र में प्रस्तुत की जा चुकी हैं तथा अनेक अन्य शोधकर्त्ता इस दिशा में कार्य-संलग्न हैं।

## टीका-कार्य तथा पाठ-शोध

सरल या दुरूह समस्त पदों की या सुगम और विषम दोनों ही प्रकार के पदों की वृत्ति-जैसी संक्षिप्त या निरन्तर व्याख्या 'टीका' कही जाती है। आलोचना के विविध प्राचीन भेदों—सूत्र, कारिका, वृत्ति, भाष्य, वार्तिक, समीक्षा आदि—में से एक भेद या रूप 'टीका' भी है। मोनिएर विलियम्स ने 'टीक्' का अर्थ अनेक साक्ष्यों पर 'to move, to trip, to jump' करते हुए 'टीकयति' का अर्थ 'to explain, to make clear' किया है। सम्भवतः 'टीका' का अर्थ इसके अनुसार यह हो कि सरल पदों को छोड़ते हुए दुरूह-जटिल पदों का व्याख्यान करना। अस्तु! हिन्दी में भक्तिकाल व रीति-काल में ब्रजभाषा-गद्य में बहुत-सी टीकाएँ लिखी गईं। 'चौरासी वैष्णवों की वार्ता' और 'दो सौ बावन वैष्णवों की वार्ता' पर गुसाईं हरिराय की तथा नाभादास के 'भक्त-माल' पर प्रियादास की टीका प्रसिद्ध प्राचीन हिन्दी-टीकाएँ हैं। सरदार कवि (रचना-काल १८५०—१८८३ ई०) हिन्दी के अच्छे प्राचीन टीकाकारों में से हैं। उन्होंने 'कवि-प्रिया', 'रसिकप्रिया', 'बिहारी-सतसई' आदि पर टीकाएँ लिखी हैं। लाला भगवानदीन की 'रामचन्द्रिका', 'कविप्रिया', 'रसिकप्रिया', 'कवितावली', 'बिहारी सतसई' आदि ग्रन्थों पर पांडित्यपूर्ण ढंग से एवं रसात्मक शैली में लिखी गई टीकाएँ सुप्रसिद्ध हैं। जगन्नाथ-दास 'रत्नाकर' की 'बिहारी-रत्नाकर' (सं० १९८२) के नाम से की गई 'बिहारी-सतसई' की टीका अत्यन्त प्रामाणिक व विद्वत्तापूर्ण है। आचार्य पं० विश्वनाथप्रसाद मिश्र ने भी अनेक ग्रन्थों का सम्पादन किया है और अनेक की टीकाएँ भी प्रस्तुत की हैं—जिनमें 'घनानन्द-ग्रन्थावली', 'कवितावली', 'पद्माकर पंचामृत', 'घनानन्द-कवित्त', 'रसिकप्रिया', 'भिखारीदास-ग्रन्थावली' आदि सुप्रसिद्ध हैं। 'विनयपत्रिका' पर

वियोगी हरि की 'हरितोषिणी टीका' भी बहुत प्रसिद्ध है। इस क्रम में वासुदेवशरण अग्रवाल की 'पद्मावत' की टीका विशेषतः उल्लेखनीय है।

आलोचना का एक प्रकार और भी है; और यह है पाठानुशीलन, पाठालोचन या पाठ-शोध। वस्तुतः विश्लेषण-मूल्यांकन विषयक काम तभी सही व निरापद हो सकता है जबकि पहले आधारभूत पाठ्य सामग्री शुद्ध व प्रामाणिक हो। प्राचीन रचनाओं का शुद्ध व प्रामाणिक पाठ तैयार करने में भाषा और साहित्य, दोनों ही दृष्टियों से गम्भीर अनुशीलन की आवश्यकता होती। अन्तरंग परीक्षा और बहिरंग परीक्षा की पद्धति से विषय के निष्णात पंडितों के द्वारा यह कार्य वैज्ञानिक रीति से सम्पन्न होता है। हिन्दी में इस कार्य का उच्चतम प्रतिमान स्थापित करनेवालों में पं० विश्वनाथ-प्रसाद मिश्र का नाम लिया जाता है। उन्होंने 'रामचरितमानस' (काशिराज संस्करण) का मूल पाठ-निर्धारण अत्यन्त वैज्ञानिक पद्धति से व पूर्णता के साथ किया है, ऐसा सुधी जनों का परिनिष्ठित मत है। इस क्षेत्र में दूसरे सुप्रसिद्ध विद्वान् डॉ० माताप्रसाद गुप्त हैं, जिनकी विशेष ख्याति पाठालोचनशास्त्र के पुरस्कर्त्ता के रूप में है। 'पृथ्वीराज रासो', 'बीसलदेव रासो', 'जायसी-ग्रन्थावली' आदि अनेक प्राचीन रचनाओं का शुद्ध पाठ उन्होंने निर्धारित किया है। डॉ० पारसनाथ तिवारी का नाम भी इस क्षेत्र में सुविदित है। उन्होंने कबीर की रचनाओं का शुद्ध पाठ स्थिर करने की दिशा में बहुत महत्त्वपूर्ण कार्य किया है।

## हिन्दी-आलोचना की उपलब्धि व भावी सम्भावनाएँ

अन्त में हिन्दी-आलोचना की अब तक की गतिविधि पर सामूहिक दृष्टि डालकर उपलब्धि का कुछ लेखा लगाना भी यहाँ असंगत न होगा। यदि हिन्दी-आलोचना के अनतिदूर के ऐतिहासिक विकास-क्रम पर दृष्टि डालें तो निश्चित ही हमें हर्षित होने का पूरा अधिकार है: पुस्तक-परिचय, शास्त्रीय गुण-दोष के लक्षणों पर ही कृति के गुण-दोषों का परीक्षण तथा प्रायः प्रतिज्ञात्मक ढंग की (स्व-पक्षमण्डननिष्ठ) आलोचना, [illegible] सिंहावलोकन या निर्णय अथवा रूढ़ या प्रतिष्ठित जीवन-मूल्यों व कला-मूल्यों के [illegible] पहले से ही समर्पित भाववाली आलोचना से चलकर हम क्रमशः [illegible] आगे बढ़ते रहे हैं। इस अवधि में आलोचना-तंत्र भी सूक्ष्म, संवेदनशील व [illegible] है। विकास के हमारे सोपान बड़े स्पष्ट दिखाई पड़ते हैं। आलोचना के [illegible] प्रकार हैं, प्रायः सभी के क्षेत्रों में विकास हुआ है। विषय का मूल व [illegible] वैज्ञानिक प्रतिपादन, मतों का प्रस्तुतीकरण व परीक्षण, [illegible] व यथासम्भव निरापद आधारों पर मूल्यांकन—इस सभी [illegible] सत्य को ढूंढ निकालने की वास्तविक जिज्ञासा बलवती हुई है। [illegible] है कि आलोचना की हमारी मूल धारणा (concep[illegible] [illegible] चली है, समीक्षकोचित दायित्व व गौरव का भान भी [illegible] प्रतिभा से सहजोद्भूत नवीन व मौलिक दृष्टिभंगियों [illegible] क्षमता का भी हमें दर्शन हुआ है। जीवनानुभव, [illegible]

साहित्य के अनुशीलन से हमारा दृष्टि-विस्तार भी हुआ है। विभिन्न कोणों से व भाव-विचार के विभिन्न रंगतोंवाले प्रकाश में आलोच्य वस्तु को उसकी अपनी ही भूमि पर और अपने ही रूप और तत्त्व की सीमा में रखकर देखने एवं उसका निस्संग भाव से मूल्य आँकने का अभ्यास भी उत्तरोत्तर समृद्ध हुआ है।

पर चित्र का अभी दूसरा पहलू भी है। ऊपर जो कुछ कहा गया है वह मुख्यतः कुछ विशिष्ट व्यक्ति-केन्द्रों को ध्यान में रखकर ही कहा जा सकता है। सामान्यतः अभी हमारी समीक्षा गुटों में बँटी हुई है, हम अधिकांशतः अर्द्धसत्य देखने में ही अनुरक्त हैं। या तो हम पर मनोविज्ञान या काम-ग्रन्थि का ही भूत सवार है या 'मेनिफेस्टो' का या शास्त्र के लौह-चौखटे का। अपने आप में ये सब एकांगी ही हैं। निश्चय ही इन सबका अपने अपने स्थान पर पूरा महत्त्व है, पर अन्ततः हैं ये सब पूर्ण सत्य की प्राप्ति के लिए पुर्ज़े ही। पर यन्त्र के लिए सुदृढ़ व कार्य-क्षम पुर्ज़ों की भी यथास्थान आवश्यकता है, इस नाते विविध विचार-सरणियों का सूक्ष्मातिसूक्ष्म विकास पूर्ण वांछनीय है। मन जो माने, मन को जो प्रिय लगे, मन के द्वारा जो समर्थित हो, उसका अपना महत्त्व है; पर मन को भी नियन्त्रित करनेवाली उच्चतर या सूक्ष्मतर शक्ति (वह जो कुछ भी हो) की अवज्ञा-उपेक्षा करके मन को ही साहित्यिक उत्कृष्टता के मानदण्ड का आधार बना बैठना अत्यन्त चिन्त्य है। सब बातों को मनोविज्ञान की ही चरम कसौटी पर देखना भोंड़ापन है। मनोविज्ञान हमें अधिक से अधिक यह बता देता है कि हमारा मन क्यों, क्या और किस प्रकार करता है। इस सूचना से हम साहित्य को यथार्थ व रुचिपूर्ण बनाने में सहायता भर ले सकते हैं, साहित्य को मनोविज्ञान का पर्याय या स्थानापन्न बनाना ग़लत होगा। साहित्य की संश्लिष्ट चेतना मनोविज्ञान के विश्लेषण से सूक्ष्मतर व उच्चतर वस्तु है। अनधिकारी व्यक्ति भी मनोविज्ञान का नाम लेकर साहित्य का स्वरूप, उसकी मूल प्रकृति, कार्य-पद्धति व ध्येय को गड्ड-मड्ड कर देना चाहते जान पड़ते हैं। इसी प्रकार जन-कल्याण के आधार पर पैमाने बनाये जाते हैं। जन-कल्याण किसे इष्ट नहीं? क्या इससे भी प्रिय वस्तु सुखी जीवन के लिए इस पृथ्वी पर कल्पित की जा सकती है? वस्तुतः अतिचार और एकांगिता ही मूल व्याधि है, जिसका इलाज सही साहित्यिक पैमाने बनाने के लिए शीघ्र से शीघ्र होना चाहिए। यह हम मानते हैं कि काव्य व साहित्य एक संश्लिष्ट चेतना है और उसमें जीवन व विचार के सभी स्वस्थ उपकरणों की यथास्थान नितान्त आवश्यकता है। समीक्षा-क्षेत्र में इस समय सबसे बड़ा कार्य है—अपनी पूर्व मनीषा के उत्तमांश को समेटते हुए व नवीन जीवन-स्पृहाओं तथा कला-रुचियों का सम्मान करते हुए मानव में बहिर्जीवन व अन्तर्जीवन की पूर्णता व समृद्धि की दृष्टि से युगोचित नवीन समीक्षा-मूल्यों का निर्धारण। मूल्यविषयक इस तुमुल संग्राम को अराजकता क्यों कहें? प्राकृतिक छँटनी चलेगी और वही रहेगा जो इस विराट् योजना को सब प्रकार से इष्ट है।

# आचार्य शुक्ल का काव्यालोचन

नन्ददुलारे वाजपेयी

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल हिन्दी-आलोचना के लिए युग-प्रवर्तक कार्य कर गए हैं। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के समय तक हिन्दी-आलोचना अपने नये रूप में अवतरित नहीं हुई थी। तब तक वह लक्षण-ग्रन्थों में रसों, अलंकारों, नायकों और विशेषकर नायिकाओं की सूचीमात्र बनी हुई थी। वैसे, मैं यह मानता हूँ कि रस और अलंकार, नायक और नायिका ही साहित्यिक आलोचना के आधारभूत तत्त्व हैं, पर जिन लक्षण-ग्रन्थों की बात मैं कह रहा हूँ उनमें इन तत्त्वों की मीमांसा बहुत ही स्थूल रूप से की गयी थी। इसका नतीजा यह हुआ कि साहित्यिक शास्त्र अथवा साहित्यिक अनुशासन का कार्य इन लक्षण-ग्रन्थों से नहीं सध सका। अनुशासन तो दूर, साहित्य का साधारण मार्ग-निर्देश अथवा अच्छे-बुरे की पहचान तक ये नहीं करा सके। फिर इन्हें आलोचना-ग्रन्थ किस अर्थ में कहा जाये, यह भी एक समस्या ही है।

उदाहरण के लिए, लक्षण-ग्रन्थों में उल्लेख किये गए किसी भी रस के एक प्रसंग को ले लीजिए। मान लें हम 'श्रृंगार रस' का कोई प्रसंग लेते हैं। लक्षण-ग्रन्थ द्वारा हम यह तो जान गये कि उक्त उद्धरण श्रृंगार रस का है, किन्तु वह कितने छिछले अथवा कितने सौम्य श्रृंगार का है, इसकी तुलनात्मक और मनोवैज्ञानिक विवेचना हम साधारणतः लक्षण-ग्रन्थों में नहीं पाते। दूसरी बात यह है कि उस 'रस' विशेष की अभिव्यंजना कितनी शक्तिपूर्ण अथवा निःशक्त प्रणाली से हुई है, यह कलात्मक विवेचना भी उनमे कम ही दिखाई देती है। तीसरी बात यह कि उस छिछले अथवा सौम्य श्रृंगार की सामाजिक पृष्ठभूमि क्या है—किन परिस्थितियों की वह प्रतिक्रिया है और सामाजिक जीवन पर वह किस प्रकार का असर डालेगा, इसके जानने का भी कोई साधन नहीं रहता। चौथी और सबसे महत्त्वपूर्ण बात यह है कि रचनाकार की अपनी मानसिक स्थिति का भी हमें पता नहीं लगता। आलोचना के ये ही प्रधान सूत्र हैं और लक्षण-ग्रन्थों में इन्हीं का अभाव था।

साहित्यिक ह्रास के युग में आलोचना का भी ह्रास हो जाता है। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के पूर्व जो दशा साहित्य की थी वही इन लक्षण-ग्रन्थों की भी थी। दोनों

ही संस्कार-हीन, परम्परा-बद्ध और अन्तर्दृष्टि-रहित हो रहे थे। जिस प्रकार के लक्षण-ग्रन्थ हिन्दी में प्रस्तुत किये गए उन्हें देखते हुए यह निस्संकोच कहा जा सकता है कि इन लक्षण-ग्रन्थों का प्रस्तुत किया जाना किसी समुन्नत साहित्य-युग में सम्भव न था। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के समय से स्थिति में परिवर्तन हो चला। आँखें खुलीं और यह आभासित हुआ कि रस किसी छन्द में नहीं है, वह तो मानव-संवेदना के विस्तार में है। नायक-नायिका कवि की कल्पना में निर्माण होने के लिए नहीं हैं : प्रगतिशील संसार की नानाविध परिस्थितियों और सुख-दुःख की तरंगों में डूबने-उतराने और घुलकर निखरने के लिए हैं; और काव्य-कला का सौष्ठव भी अनुभूति की गहराई में है, शब्दकोष के पन्ने उलटने में नहीं।

यह प्रकाश हमें इस बार पश्चिम से मिला। सुनने में यह बात आश्चर्यजनक मालूम देती है, पर यह सच है कि तुलसीदास का महत्त्व हमने डॉक्टर ग्रियर्सन से सीखा। उसके पहले गोसाईं जी के 'मानस' का एक धार्मिक ग्रन्थ के रूप में आदर अवश्य था, पर काव्य तो बिहारीलाल, पद्माकर और केशव का ही उत्कृष्ट समझा जाता था। ठीक इसके विपरीत पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी साहित्य में रीतिकालीन परम्परा के घोर विरोधी और कट्टर नैतिकता के पक्षपाती थे। उन्होंने सामयिक आदर्शों को प्रधानता दी और पुराने कवियों के मुक़ाबले भारतेन्दु हरिश्चन्द्र तथा श्री मैथिलीशरण गुप्त के काव्योत्थान की सराहना की। किसी विशेष वाद अथवा विचारधारा का काव्य में प्रवेश होना ही उसके उत्कर्ष का साधक है, कुछ ऐसी धारणा द्विवेदी जी की थी। आज के कुछ प्रगतिशील आलोचकों का भी ऐसा ही मत है। वह विचारधारा या वाद काव्य की अपनी सत्ता के साथ एकाकार हो गया है या नहीं, यह वे नहीं देखना चाहते। मेरे विचार से यह दूसरी हद है। जो कुछ हो, प्रतिभा किसी, कठघरे में बन्द नहीं रहती। यद्यपि द्विवेदी जी साहित्य की अपेक्षा भाषा के अधिक बड़े आचार्य थे, पर साहित्य में भी उनकी पैनी निगाह पहुँच-कर ही रही।

इसी समय के आस-पास पं० पद्मसिंह शर्मा भी आलोचना के क्षेत्र में आये। शर्मा जी बिहारी की काव्य-कला के बड़े प्रशंसक थे। वे उर्दू-फ़ारसी के भी पंडित थे और हिन्दी में यदि उन्हें उर्दू-फ़ारसी का मुक़ाबला कर सकनेवाला काव्य-चमत्कार कहीं मिल सकता था तो बिहारी में ही। पर, काव्य-चमत्कार ही काव्य नहीं है, शर्मा जी इस बात से अपरिचित नहीं थे, उनमें इतनी भावुकता और रसज्ञता थी कि इन दोनों के अन्तर को समझ सकें। तो भी उनका झुकाव चमत्कार और काव्य-सज्जा की ओर अधिक था। उनकी शक्ति इस बात में थी कि उनकी निगाह अभिव्यक्ति के सौन्दर्य या अलंकार पर तत्काल जा टिकती थी। उनकी कमजोरी इस बात में भी कि उस सौन्दर्य का परिचय कराने के लिए उनके पास 'कलम तोड़ दी' वाली शैली का ही सहारा था। पर इसमें सन्देह नहीं कि वे अभिव्यंजना-सौन्दर्य के अद्भुत पारखी थे।

काव्य अथवा कला का सम्पूर्ण सौन्दर्य अभिव्यंजना का ही सौन्दर्य नहीं है। अभि-व्यंजना साध्य नहीं है। काव्य अभिव्यंजना से उच्चतर वस्तु है। उसका सीधा सम्बन्ध भाव-जगत् और मानव-वृत्तियों से है, जबकि अभिव्यंजना का सम्बन्ध केवल सौन्दर्यपूर्ण

प्रकाशन से है। हमारे कितने ही नये समीक्षक ज्ञात या अज्ञात रूप से शर्मा जी के ही रास्ते पर चल रहे हैं। नये कवियों के उद्धरण दे-देकर कुछ नपे-तुले वाक्यों में प्रशंसा कर देने तक ही उनकी समीक्षा सीमित है। शर्मा जी से वे किसी भी अर्थ में आगे नहीं बढ़ सके हैं, पर उनका उपहास करने में वे बहुत आगे हैं।

इसी समय मेरे गुरुदेव अध्यापक श्यामसुन्दरदास का 'साहित्यालोचन' ग्रन्थ प्रकाशित हुआ जिसमें साहित्य सम्बन्धी कुछ सैद्धान्तिक व्याख्याएँ, मनोवैज्ञानिक निरूपण और व्यावहारिक (साहित्य-तंत्र विषयक) निर्देश किये गए थे। इस ग्रन्थ का बड़ा ही मार्मिक प्रभाव हिन्दी के आलोचना-क्षेत्र पर पड़ा। हिन्दी-आलोचना की इसी आरम्भिक, किन्तु नवचेतन, अवस्था में पं० रामचन्द्र शुक्ल का आगमन हुआ। उन्होंने रस और अलंकार-शास्त्र को नवीन मनोवैज्ञानिक दीप्ति दी और उन्हें ऊँची मानसिक भूमि पर ला बिठाया। इस प्रकार रस और अलंकार हिन्दी-समीक्षा से बहिष्कृत हो जाने से बचे। दूसरे शब्दों मे, शुक्ल जी ने समीक्षा के भारतीय साँचे को बना रहने दिया। यही नहीं, उन्होंने इस साँचे के लिए यह दावा भी किया कि भविष्य की साहित्य-समीक्षा का निर्माण इसी के आधार पर होना चाहिए। यह दावा करते हुए शुक्ल जी ने 'रस और अलंकार' आदिकों को लक्षण-ग्रन्थोंवाले निःशक्त रूप में न रहने देकर उन्हें नवीन प्राणों से अनुप्राणित कर दिया। उन्होंने उच्चतर जीवन-सौन्दर्य का पर्याय बनाकर रस और अलंकार-पद्धति का व्यवहार किया। जहाँ तक उनकी प्रयोगात्मक (व्यावहारिक) आलोचना है, उन्होंने तुलसी और जायसी जैसे उच्चतर कवियों को चुना और उनके ऊँचे काव्य-सौन्दर्य के साथ 'रस और अलंकार' का विन्यास करके 'रस-पद्धति' को अपूर्व गौरव प्रदान किया और साथ ही उन्होंने काव्य की स्थापना ऐसी ऊँची मानसिक संवेदना के स्तर पर की कि लोग यह भूल ही गए कि रसों और अलंकारों का दुरुपयोग भी हो सकता है।

मेरे कहने का मतलब यह है कि शुक्ल जी ने अपनी उच्च काव्य-भावना के बल पर समीक्षा की जो शैली निर्धारित की, वह उनके लिए ठीक थी। वे स्वतः तुलसी, सूर और जायसी-जैसे कवियों की ही प्रयोगात्मक समीक्षा में प्रवृत्त हुए जिससे उनकी आलोचना के पैमाने आप ही आप स्खलित होने से बचे रहे। उत्थानमूलक आदर्शवादी विचारणा से उनका कभी सम्पर्क नहीं छूटा।

किन्तु, शुक्ल जी ने हिन्दी-साहित्य का समीक्षात्मक इतिहास भी लिखा है और यहाँ उन्हें सभी प्रकार के कवियों से संपृक्त होना पड़ा है। यहाँ शुक्ल जी ने अपने समीक्षा सम्बन्धी पैमानों का प्रयोग अधिकतर इतनी सफलता के साथ किया है कि उनका साहित्यिक इतिहास कवियों और काव्य-धाराओं के मूल्य-निर्धारण में त्रुटिपूर्ण नहीं प्रतीत होता। किन्तु, जहाँ जहाँ और जब जब शुक्ल जी ने अपने काव्य-माप में कुछ व्यक्तिगत रुचियों को प्रवेश करने दिया है—उदाहरण के लिए, उन्होंने कथात्मक साहित्य या प्रबन्ध-रचना को मुक्तक काव्य पर तरजीह दी और निर्गुण-सगुण की दार्शनिक धाराओं में सगुण-पक्ष की वकालत की—वहाँ वहाँ उन्हें अवसर काव्य की परख करने में कठिनाई हुई है। डी० एल० राय में रवीन्द्रनाथ की अपेक्षा उच्चतर भाव-संवेदन का निरूपण करना इसी प्रकार के पक्षपात का परिणाम है। इसी के फलस्वरूप उन्हें हिन्दी

के आधुनिक कवियों में भी कुछ अनधिकारियों अथवा अल्प अधिकारियों को उचित से अधिक महत्त्व देना पड़ा है।

संवेदना या रसानुभूति के आधार पर स्थिर होनेवाली काव्य-समीक्षा के लिए दो शर्तें अनिवार्य हैं—एक यह कि समीक्षक का व्यक्तित्व समुन्नत हो और दूसरी यह कि उसमें कला का मानसिक आधार ग्रहण करने की पूरी शक्ति हो, किसी मतवाद का आग्रह न हो। शुक्ल जी में उच्च कोटि की काव्य-रसज्ञता थी, इसमें सन्देह नहीं। साथ ही उनकी कुछ निजी रुचियाँ और आग्रह भी थे, जिन्हें उन्होंने दबाया नहीं। इसका मुख्य कारण यह है कि उनमें आलोचना के साथ साथ रचनात्मक प्रेरणाएँ भी बड़ी प्रमुख थीं। स्वतंत्र रचना के लिए स्वतंत्र अभिरुचि का होना आवश्यक है, किन्तु काव्य-समीक्षक को अधिक से अधिक निष्पक्ष होना चाहिए। साहित्य के वैज्ञानिक अनुसंधान-कार्य के लिए यह निष्पक्षता बहुत आवश्यक है।

रचनाकार और समीक्षक के लिए अलग अलग रास्ते हैं। एक के लिए व्यक्तिगत अभिरुचि का अपार क्षेत्र खुला है, दूसरे के लिए उसकी गुंजाइश नहीं। उसे पूरी तटस्थता बरतनी होगी। यहाँ पूरी तटस्थता से हमारा मतलब निर्विकल्प या absolute तटस्थता से नहीं है। वह तो सम्भव नहीं है; समीक्षक अपने बाहरी (सामाजिक) और भीतरी (व्यक्तिगत) संस्कारों से बरी नहीं हो सकता। वह एक समय और एक वर्ग का लगाव छोड़ नहीं सकता। यहाँ तटस्थता से मेरा मतलब यह नहीं कि वह अपनी सामाजिक और संस्कारजन्य इयत्ता खो दे। यह सम्भव भी नहीं है। इससे तो समीक्षक के अपने व्यक्तित्व का निर्माण हुआ है। मेरा मतलब सिर्फ़ यह है कि इन व्यक्तिगत पहलुओं के होते हुए भी, जहाँ तक काव्य के कलात्मक स्वरूप और मनोभूमि के विश्लेषण का प्रश्न है, समीक्षक को तटस्थता क़ायम रखनी चाहिए।

समीक्षा की तटस्थता से यह आशय न निकालना चाहिए कि उस समीक्षा का सामाजिक सम्पर्क छूटा हुआ है। मैं इस सम्पर्क का लेख के आरम्भ में ही आग्रह कर चुका हूँ और यह सम्पर्क छूट जाने से लक्षण-ग्रन्थों के द्वारा समीक्षा-क्षेत्र की जो दुर्दशा हुई, उसका भी उल्लेख कर आया हूँ। शुक्ल जी की काव्य-समीक्षा में बड़े समारोह के साथ इस सामाजिक सम्पर्क का आवाहन है। यह हिन्दी-आलोचना के लिए बड़े महत्त्व की बात सिद्ध हुई। बल्कि मैं तो यह कहूँगा कि नव्यतर सामाजिक प्रगति से (विशेषतः राजनीति से) घनिष्ठ सम्बन्ध न रहने के कारण शुक्ल जी साहित्य की आधुनिक प्रवृत्तियों से उतना अधिक तादात्म्य स्थापित नहीं कर सके, जितनी उनके-जैसे इस क्षेत्र के अधिनायक से आशा की जाती थी।

युग की संवेदनाओं से समीक्षक का घनिष्ठ परिचय होना चाहिए। तभी वह युग के साहित्य का आकलन सम्यक् रूप से कर सकेगा। जिन नूतन स्थितियों और प्रेरणाओं से नवीन काव्य का निर्माण हुआ है, जिन नवीन वादों की सृष्टि हुई है और जो नयी शैलियाँ साहित्य में अपनायी गई हैं, उनका जब तक परिचय नहीं, तब तक साहित्य का मूल्यांकन क्या होगा! किन्तु घनिष्ठ से घनिष्ठ परिचय में भी तटस्थता समीक्षक के लिए अनिवार्य है। यह तटस्थता सफल विश्लेषण की पहली शर्त है।

जिस प्रकार शुक्ल जी ने काव्य और कलाओं के सामाजिक सम्पर्क की आवाज़ उठायी उसी प्रकार उन्होंने रचनाकार की व्यक्तिगत मनःस्थिति का हवाला दिया है। रचयिता की मनःस्थिति का पता लगाना आधुनिक काव्य-विवेचक आवश्यक समझता है। इसके लिए काव्यालोचक आज मनोविश्लेषण-विज्ञान की भरपूर सहायता लेना चाहते हैं। शुक्ल जी के समय यह विज्ञान हिन्दी में कम व्यवहृत हुआ। इसका व्यवहार बड़ी विशेषज्ञता की अपेक्षा रखता है। रचनाकार के काव्य-निर्माण में उसके व्यक्तिगत संस्कारों का हाथ रहता है। वे संस्कार किस हद तक उसके काव्य को ऊँचा उठाते या नीचा गिराते हैं, यह प्रत्येक समीक्षक जानना चाहेगा। किन्तु इसे जानने के साधन उतने आसान नहीं हैं जितना हम अक्सर समझा करते हैं। शुक्ल जी ने इस दिशा में आरम्भिक कार्य का सूत्रपात कर दिया था।

रचनाकार की मानसिक स्थिति का विश्लेषण उसके द्वारा निर्माण किये गए काव्यात्मक चरित्रों के आधार पर भी किया जाता है। कोई भी साहित्यिक रचना पढ़ने पर रचयिता के विचारों, उसकी मनोभावना और मूल प्रेरणा का सामान्य रूप से अन्दाज़ लग जाता है, पर मनोविश्लेषण-शास्त्र द्वारा उस विषय की विशेषज्ञता प्राप्त की जाती है। किन्तु, यदि रचनाकार के साथ अन्याय नहीं करना है तो बहुत अधिक सतर्कता के साथ हमें निर्णय करना होगा।

शुक्ल जी बहुत अधिक वादों के पक्षपाती नहीं थे। यूरोप के साहित्य-क्षेत्रों में जो शीघ्र शीघ्र वाद परिवर्तन होते रहे हैं, उन पर शुक्ल जी की आस्था नहीं थी। वे उन्हें बदलते हुए फ़ैशन-जैसी चीज़ समझते थे। उनका ऐसा समझना एक दृष्टि से ठीक भी है। पर इस विषय में एक दूसरी दृष्टि भी है, वह यह कि यूरोप का साहित्य अतिशय समृद्ध साहित्य है। वहाँ नयी नयी कला-शैलियों का आविर्भाव और प्रचार होना स्वाभाविक है। प्रत्येक साहित्य अपनी समृद्धि की अवस्था में बहुविध वेश-विन्यास करेगा ही। यह उसका अनिवार्य गुण है। तब देखना यह होगा कि कहाँ वह केवल फ़ैशन बनकर रह गया है और कहाँ उसमें गहराई आयी है।

ठेठ कला अथवा रचना-प्रणाली की मीमांसा अभी हमारे साहित्य में बहुत कम हुई है। साहित्यिक विवेचन का यह एक प्रधान अंग क़रीब क़रीब सूना पड़ा है। यहाँ रचना-प्रणाली से हमारा मतलब भाषा-शैली से नहीं है, बल्कि उस कारीगरी से है जो साहित्य को सौन्दर्य या कला की वस्तु बनाती है।

जिस प्रकार अनेक काव्य-वादों की उलझन में शुक्ल जी नहीं पड़े, उसी प्रकार सामाजिक या राजनीतिक क्षेत्र की विचारधाराओं की उन्होंने उपेक्षा की। कुछ लोग इसी कारण उन्हें कोरा साहित्यिक घोषित करते हैं। वे इसे उनकी एक प्रधान त्रुटि भी ठहराते हैं और उनका कहना है कि इसी कारण शुक्ल जी वास्तविक अर्थ में हमारे आधुनिक साहित्य का नेतृत्व नहीं कर सके। इस सम्बन्ध में हमें दो बातें कहनी हैं। एक यह कि शुक्ल जी की एक विशेष समाज-नीति अथवा सामाजिक सिद्धान्त (जिसमें राजनीति भी सम्मिलित है) अवश्य था। सम्भव है वह सिद्धान्त अपनी पूरी रूपरेखा के साथ उपस्थित न किया गया हो, पर उसका एक सामान्य रेखाचित्र हमें शुक्ल जी की सभी

मुख्य रचनाओं में मिलता है। बल्कि कहीं कहीं तो उनका पिष्टपेषण खटकने भी लगता है। वह सिद्धान्त क्या है, इसे शुक्ल जी के सभी पाठक जानते हैं। उसे उन्होंने लोक-धर्म का सिद्धान्त कहा है और भारतीय वर्णाश्रम-धर्म के साँचे के अन्तर्गत उसे ढालने की चेष्टा की है। वर्णाश्रम-धर्म से शुक्ल जी का आशय हिन्दू-धर्म से नहीं है, बल्कि किसी भी ऐसे सामाजिक संगठन से है जिसमें कर्त्तव्यों और अधिकारों के समीकरण की चेष्टा की गई हो।

शुक्ल जी का लोक-धर्म का सिद्धान्त मध्यवर्ग की उन आदर्शात्मक प्रेरणाओं से ओतप्रोत है जो बीसवीं शताब्दी के प्रथम चरण की विशेषता थी। अपने स्वाभाविक गाम्भीर्य के कारण शुक्ल जी 'रामचरितमानस' के महाकाव्योचित प्रसंगों में रम गए थे। इससे यह निष्कर्ष न निकलना चाहिए कि आधुनिक समय के लिए उनकी कोई चिन्तना नहीं थी। दूसरी बात यह है कि आज की हमारी विचारणा वर्गों के आधार पर आ ठहरी है। इसके पहले वह राष्ट्रीयता के आधार पर स्थित थी और अब भी बहुत अंशों में स्थित है। शुक्ल जी के विचारों में हिन्दू-समाज-पद्धति और आदर्शवाद का प्रधान स्थान है। उसे एक सार्वदेशिक व्यवस्था का रूप शुक्ल जी ने दिया है। वह कहाँ तक व्यवहार्य है, यह एक दूसरा प्रश्न है। वह कहाँ तक नयी विचारधारा और शब्दावली से मेल खाती है, यह और भी अलग प्रश्न है।

यदि शुक्ल जी में अपने समय और समाज की सीमाएँ हैं तो सवाल यह है कि इन सीमाओं से बचा कौन है ? महत्त्व सीमाओं का नहीं है, महत्त्व है सीमाओं के भीतर किये गए काम का। शुक्ल जी ने अपने समय की एक अर्द्धजागृत साहित्य-चेतना को दिशा-ज्ञान दिया। रास्ता सुझाया ही नहीं, स्वयं आगे आगे चले और मंज़िल तय की। विपर्यस्त लक्षण-ग्रन्थों की परम्परा को साहित्यशास्त्र की पदवी पर पहुँचाया, उसे आदर्शात्मक स्वरूप दिया। अपने उच्च कोटि के व्यक्तित्व और अध्ययन की छाप वे साहित्य पर छोड़ गये हैं। प्रांजलता और महाकाव्योचित औदात्य के लिए यह युग शुक्ल जी को स्मरण करेगा। साहित्य-समीक्षक की हैसियत से सबसे बड़ी बात शुक्ल जी में यह नहीं है कि उन्होंने उच्चतर काव्य को निम्नतर काव्य से अलग किया, बल्कि उन्होंने यह ज्ञान दिया कि हम भी उस अन्तर को पहचान सकें। यह उनका पहला काम था। तुलसी, जायसी और सूर की समीक्षाओं द्वारा उन्होंने हिन्दी-आलोचना को सुदृढ़ भित्ति पर स्थापित किया। यह भित्ति इतनी मजबूत है जितनी भारत की किसी भी प्रान्तीय भाषा की भित्ति हो सकती है। शुक्ल जी की सबसे बड़ी विशेषता है, समीक्षा के सब अंगों का समान रूप से विन्यास। अन्य प्रान्तीय भाषाओं में समीक्षा के किसी एक अंग को लेकर शुक्ल जी की टक्कर लेनेवाले अथवा उनसे विशेषता रखनेवाले समीक्षक मिल सकते हैं, पर सब अंगों का समान विकास उनका-सा कोई कर सका है, मैं नहीं जानता। जितना उत्कर्ष उन्हें साहित्य के सिद्धान्तों का निरूपण करने में प्राप्त हुआ, उतनी ही सफलता उन्हें उन सिद्धान्तों का व्यावहारिक प्रयोग करने में हासिल हुई। पांडित्य में उनकी अप्रतिहत गति थी, विवेचना की उनमें विलक्षण शक्ति थी। वे आलोचक या समीक्षक मात्र नहीं थे, सच्चे अर्थ में साहित्य के आचार्य थे।

# शुक्ल जी की आलोचना-दृष्टि

जयचन्द राय

हिन्दी-आलोचना और उसके मान-मूल्यों की रूपरेखा लक्ष्य ग्रन्थों में निहित जीवन-मूल्यों और अन्तर्दृष्टि से अनुशासित रहती आई है और स्रष्टा साहित्यकारों के काव्य-दर्शन को आलोचकों ने कसौटी के रूप में ग्रहण करने का बराबर उद्योग किया है। मूल्यांकन का स्वतन्त्र मार्ग निर्मित करने के लिए यह नितान्त आवश्यक भी था। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने इसी पद्धति का अवलम्बन लेकर हिन्दी के मौलिक आलोचना-शास्त्र की आधारशिला रखी थी। यदि 'रामचरितमानस' के कालसापेक्ष्य काव्य-मूल्यों को अलग कर दें और बीसवीं शताब्दी की व्यापक राष्ट्रीय दृष्टि एवं जीवनोन्मेष के सन्दर्भ में उसके शेष मूल्यों का पुनराख्यान और संयोजन करें तो वही साहित्य-दृष्टि उपलब्ध होगी जो आचार्य शुक्ल को प्राप्त थी। तुलसी की महत्ता और सर्वश्रेष्ठता का अत्यन्त स्पष्ट और दृढ़कण्ठ उद्घोष जब वे करते हैं, तब हमें एक ओर आश्चर्य और पक्षपात का अनुभव होता है और दूसरी ओर हम उनके उन तर्कों की छानबीन प्रारम्भ कर देते हैं जो उन्होंने प्रतिपादन के लिए जुटाए हैं। वस्तुतः हमारा ध्यान उस व्यापक भारतीय जीवन-दृष्टि की ओर जाना चाहिए जो भिन्न भिन्न सन्दर्भों में तुलसीदास और शुक्ल जी को अलग अलग प्रेरित करती रही है। उसी दृष्टि ने एक में सर्जन को विशिष्ट रूप दिया और दूसरे में विवेचन को। विचार करते समय दोनों की पारस्परिक संगति को आँख से ओझल नहीं करना चाहिए। वस्तुतः आचार्य शुक्ल में ही सर्वप्रथम उस संगति के दर्शन हुए जो हिन्दी-आलोचना-सिद्धान्तों को किसी प्राच्य अथवा पाश्चात्य सिद्धान्त से नहीं, अपने लक्ष्य ग्रन्थों और सृजनशीला चेतना से जोड़ती है। इसीलिए उन्हें मौलिक एवं उद्भावक आचार्य ही नहीं, बल्कि हिन्दी-आलोचना का जन्मदाता कहना सर्वथा युक्तिसंगत है।

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल कवि-कर्म की परम सिद्धि 'भावयोग' के रूप में देखते हैं और इसे ज्ञानयोग और कर्मयोग के समकक्ष रखते हैं। यही उनके सम्पूर्ण साहित्यिक एवं साहित्येतर विचारों की कुंजी है। इस योग में एक ओर पाठक अथवा श्रोता का तादात्म्य हो जाता है, दूसरी ओर आलम्बन का साधारणीकरण; चरमावस्था पर पहुँच-कर आश्रय और आलम्बन में भी एकता स्थापित हो जाती है। कवि-कर्म इसका प्रमुख

साधन है और इसके उपकारक उपादान ही इसके संयोजक अवयव हैं। इस प्रकार यह एक अनुपम योग है जो मनोमय कोश के स्तर पर, लोक-सामान्य भाव-भूमि में ही, घटित हो जाता है। शुक्ल जी आजीवन 'भावयोग' के विभिन्न सहकारी उपादानों और उनके परस्पर नियोजन से सम्बन्धित समस्याओं का निदान-समाधान करते रहे। मानस-शास्त्र में उनकी अत्यधिक रुचि (और वह भी अत्यन्त प्रारम्भिक अवस्था से) यह सिद्ध करती है कि 'भावयोग' का सिद्धान्त उन्होंने काव्यशास्त्रों के समाहार या समन्वय से नहीं निकाला, बल्कि उद्‌भावक आचार्य की भाँति ज्ञान-विज्ञान की अन्य शाखाओं से सामग्री का संचय करके इसे एक सप्राण साहित्य-सिद्धान्त के रूप में विकसित किया।

शुक्ल जी का दृढ़ विश्वास है कि काव्यानुशीलन द्वारा सहृदय के मन में भावों का जागरण होता है। उनकी यह निश्चित धारणा है कि प्रत्येक भाव का प्रथम अवयव विषय-बोध ही है। इसलिए काव्य के रसास्वादन में आलम्बन का महत्त्व सर्वाधिक है। पूर्वापर क्रम की दृष्टि से तो इसे ही सर्वप्रथम स्थान मिलना चाहिए क्योंकि जब तक विषय सामने प्रस्तुत नहीं होगा तब तक मनोगत भाव नहीं जग सकता। इसीलिए उन्होंने प्रत्यक्ष जीवन-व्यापारों में भी रसानुभूति की सम्भावना स्वीकार की है। उन्होंने यह भी सिद्ध किया है कि भावों की स्थायी दशा का विधान करके ही काव्य में शील-निरूपण का आयोजन किया जाता है। यह कार्य रस-संसार से एक क़दम आगे का है। इससे एक ओर तो यह प्रमाणित हुआ कि आस्वाद एवं तज्जन्य आनन्द प्रदान करना ही काव्य का अन्तिम लक्ष्य नहीं हो सकता और दूसरी ओर यह निष्कर्ष निकला कि रसशास्त्र में भी नैतिक मूल्यों का सन्निवेश आवश्यक है। संक्षेप में शुक्ल जी के सिद्धान्त-व्यवस्थापन की तर्क-प्रणाली यही है। वे भावयोग की मूल प्रतिज्ञा को शतशः शाखाओं में विभक्त करके इसी तर्क-व्यवस्था से सिद्ध करते चले गए हैं। आगे हम उनके आलोचना-सिद्धान्त और उपलब्धियों की संक्षेप में चर्चा करेंगे।

## भाव और विभाव

'भाव' शब्द की परिभाषा देते हुए शुक्ल जी ने 'रस-मीमांसा' में लिखा है कि 'प्रत्यय-बोध', अनुभूति और वेगयुक्त प्रवृत्ति इन तीनों के गूढ़ संश्लेष का नाम 'भाव' है। अन्यत्र, उसके तीन अंगों को विश्लिष्ट करते हुए उन्होंने भाव-प्रकृति के तीन अवयव माने हैं—(१) मूल मनोविकार, (२) उसकी आन्तरिक प्रक्रिया, और (३) उसकी बाह्य अभिव्यक्ति। कवि-कर्म-विधान के दो पक्ष—विभाव-पक्ष और भाव-पक्ष—ठहराते हुए वे कहते हैं कि "काव्य में विभाव ही मुख्य है। भावों के प्रकृत आधार या विषय का कल्पना द्वारा पूर्ण और यथातथ्य प्रत्यक्षीकरण कवि का सबसे पहला और आवश्यक काम है।" वे विभाव को व्यंग्य नहीं मानते; जहाँ विभाव या वस्तु की प्रत्यक्ष व्यंजना हुई रहती है वहाँ भी वे उसका ग्रहण शब्द की अभिधा शक्ति और अनुमान द्वारा ही मानते हैं, व्यंजना द्वारा नहीं।

शुक्ल जी विभाव-पक्ष के व्यापक और सम्पूर्ण चित्रण के लिए ही कल्पना का

उपयोग उचित समझते हैं—कल्पना उस व्यापक क्षेत्र में मुक्त भाव से विचरण कर सकती है। बात यह है कि विभावन व्यापार द्वारा वर्ण्य विषयों का मूर्त प्रत्यक्षीकरण काव्य में आवश्यक है और यह कार्य कल्पना की सहायता से ही सिद्ध हो सकता है। इसलिए उन्होंने कहा है, 'काव्य में विभाव को मुख्य समझना चाहिए—रस का आधार खड़ा करनेवाला जो विभावन व्यापार है वही कल्पना का सबसे प्रधान कार्य-क्षेत्र है।' लेकिन इस क्षेत्र में कल्पना की मर्यादा बांधना आवश्यक समझते हुए उन्होंने कहा है कि वह उच्छृंखल होकर जिधर-तिधर नहीं उड़ सकती; "उसे अनुभूति या रागात्मिका वृत्ति के आदेश पर चलना पड़ता है।"

## अनुभाव

शुक्ल जी 'अनुभाव' के अन्तर्गत केवल आश्रय की चेष्टाएँ ही ग्रहण करते हैं, क्योंकि आश्रय की चेष्टाओं का उद्देश्य किसी मनोगत भाव की व्यंजना करना होता है। आलम्बन की चेष्टाओं को वे 'हाव' के अन्तर्गत रखना उचित समझते हैं, क्योंकि उनका उद्देश्य आलम्बन के सौन्दर्य की वृद्धि करना मात्र होता है। तात्त्विक दृष्टि से विचार करने पर भाव-व्यंजक चेष्टाएँ आश्रय की ही हो सकती हैं। यदि आलम्बन भी कोई सजीव प्राणी है और उसमें भी मनोगत भाव के व्यंजक विकार लक्षित होते हैं, तो जहाँ तक वे आलम्बन के सौन्दर्य के उपकारक हैं वहाँ तक वे उद्दीपन माने जाएँगे और जहाँ तक भाव की व्यंजना करते हैं वहाँ तक अनुभाव। जैसा पंडित विश्वनाथप्रसाद मिश्र ने अपने 'वाङ्मय विमर्श' नामक ग्रन्थ में सिद्ध किया है, इस तथ्य का उद्घाटन भानुदत्त ने अपनी 'रसतरंगिणी' में कर दिया था। भानुदत्त ने 'अनुभाव' का लक्षण देते हुए कहा कि जिनसे रस अनुभव-गोचरता को प्राप्त होते हैं वे कटाक्षादि 'अनुभाव' हैं; वे कारण-स्वरूप या साधन-स्वरूप हैं और आगे चलकर कहा है कि कटाक्षादि कारण स्वरूप होने से अनुभाव और विषय-रूप होने से उद्दीपन विभाव हो जाते हैं। देखने से स्पष्ट होगा कि भानुदत्त का विवेचन तात्त्विक है। इसके विपरीत शुक्ल जी के विवेचन में यह मानकर चला गया है कि 'हाव' का विधान नायिका का मोहक स्वरूप बनाने के लिए ही किया जाता है। लेकिन ऐसे प्रकरण भी तो आ सकते हैं, और आते हैं, जहाँ वे शारीरिक विकार एक ओर तो नायिका के मनोगत भाव की व्यंजना करते हैं और दूसरी ओर उसके रूप में मोहकता भी उत्पन्न कर देते हों। ऐसी स्थिति में दोनों दृष्टियों से उनके ऊपर विचार करना आवश्यक है।

## संचारी भाव

शुक्ल जी ने भावों के विभाजन का मूल आधार ढूंढते हुए बताया कि "जो भाव ऐसे हैं जिन्हें किसी पात्र को प्रकट करते देख या सुनकर दर्शक या श्रोता भी उन्हीं भावों का रसात्मक अनुभव कर सकते हैं, वे तो प्रधान भावों में रखे गए हैं, शेष भाव और मन के वेग संचारियों में डाले गए हैं।" आधार का यह अनुसन्धान शुक्ल जी की दृष्टि की मौलिकता का परिचायक है। उन्होंने 'लज्जा', 'असूया' आदि संचारियों का उदाहरण

लेकर यह सिद्ध किया है कि आश्रय के मन में उन भावों का उदय होने से दर्शकों के मन में भी नहीं हो जाता—अतः ये भाव संक्रामक नहीं हैं और इसलिए प्रधान भावों की कोटि में नहीं डाले गए। दूसरी बात यह है कि साहित्यशास्त्र की स्थायी संचारी-व्यवस्था को वे मनोविज्ञानियों की भाव-चक्र (sentiments) और भाव (emotions) वाली व्यवस्था से भिन्न मानते हैं। भिन्नता का आधार उन्होंने यह स्थापित किया है कि भाव-चक्रों के बीच जगनेवाले विरोधी भावों के उत्कर्ष-क्षण में मूल प्रवर्तक भाव (sentiment) अपना रूप विसर्जित कर देता है, किन्तु स्थायी भाव का रूप संचारियों के जागरण-काल में ज्यों का त्यों बना रहता है, बल्कि संचारी की योजना से स्थायी भाव और अधिक पुष्ट ही होता है। भेद के इस मूल आधार की उद्भावना शुक्ल जी की अपनी है।

तीसरी बात है संचारियों का वर्गीकरण। आचार्य शुक्ल ने विरोध-अविरोध की दृष्टि से संचारियों के चार रूप बताए हैं—सुखात्मक, दुःखात्मक उभयात्मक और उदासीन। स्वरूप की दृष्टि से उन्होंने पाँच प्रकार माने हैं—स्वतन्त्र विषययुक्त भाव, मन के वेग, अन्तःकरणवृत्ति, मानसिक अवस्था, शारीरिक अवस्था। इस वर्गीकरण में भी शुक्ल जी की मौलिक दृष्टि का ही प्रकाश अधिक है। चौथी बात है किसी प्रधान भाव का दूसरे प्रधान भाव के संचारी के रूप में आना। ऐसी स्थिति शुक्ल जी के विचार से तभी उत्पन्न हो सकती है जब—

(१) "उसका (भाव) विषय वही है जो प्रधान भाव का आलम्बन है और उसकी अपनी गति या प्रवृत्ति न हो।"

(२) आलम्बन से उसका विषय भिन्न हो, उसकी कोई अपनी गति या प्रवृत्ति न हो, और वह स्वयं ऐसा हो कि प्रधान भाव के साथ उसका कोई रूपान्तर लगा रहता हो।

## रस

हृदय की मुक्तावस्था को शुक्ल जी रस-दशा कहते हैं। 'मुक्त' का अर्थ है व्यक्ति-बद्ध दशा से ऊपर उठकर लोक-सामान्य भाव-भूमि पर जा पहुँचना। यही है व्यक्ति-हृदय का लोक-हृदय में तल्लीन हो जाना। रस उस तल्लीनता की स्थिति और अनुभूति का नाम है। यह धारणा रस सम्बन्धी प्राचीन मान्यताओं से अलग है।

शुक्ल जी रस में कोटि-क्रम स्वीकार करते हैं। उनका कहना है कि जब पाठक अथवा 'सहृदय' काव्यगत आश्रय के साथ तादात्म्य कर लेते हैं तब उत्तम कोटि की, और जब नहीं कर पाते (केवल कवि के साथ ही तादात्म्य कर पाते हैं) तब मध्यम कोटि की रसानुभूति होती है।[1] रस का सम्बन्ध मनोमय कोश से जोड़ने के कारण शुक्ल जी उसकी अनुभूति को लौकिक मानते हैं। इसीलिए वे विशिष्ट अवस्थाओं में प्रत्यक्षानुभूति को भी रसात्मक करके ग्रहण करते हैं। प्राचीनों ने रस को 'अलौकिक', 'ब्रह्मानन्द सहोदर' आदि कहा वह केवल अर्थवाद के रूप में ही था, ऐसा उनका दृढ़ विश्वास है। इस प्रकार 'अलौकिक' एक औपचारिक विशेषणमात्र ठहरता है।

---

१. देखिए 'चिन्तामणि', भाग १, पृष्ठ २३१

## साधारणीकरण का विषय

शुक्ल जी का मत है कि "जब तक किसी भाव का कोई विषय इस रूप में नहीं लाया जाता कि वह सामान्यतः सबके उसी भाव का आलम्बन हो सके तब तक उसमें रसोद्‌बोधन की पूर्ण शक्ति नहीं आती। इसी रूप में लाया जाना हमारे यहाँ साधारणीकरण कहलाता है।" विषय को ही किसी रूप में लाया जाता है, अतः सिद्ध है कि साधारणीकरण उसी का होता है। दूसरे शब्दों में, साधारणीकरण आलम्बन का होता है। शुक्ल जी आगे कहते हैं—"इससे सिद्ध हुआ कि साधारणीकरण आलम्बनत्व धर्म का होता है। व्यक्ति तो विशेष ही रहता है, पर उसमें प्रतिष्ठा ऐसे सामान्य धर्म की रहती है जिसके साक्षात्कार से सब श्रोताओं या पाठकों के मन में एक ही भाव का उदय थोड़ा-बहुत होता है।" उक्त मत को लेकर हिन्दी के प्रसिद्ध आलोचक डॉ० नगेन्द्र ने एक रोचक आपत्ति उठायी है। वे इस सिद्धान्त से सहमत नहीं कि साधारणीकरण आलम्बन का होता है; उनका निष्कर्ष यह है कि "साधारणीकरण कवि की अपनी अनुभूति का होता है अर्थात् जब कोई व्यक्ति अपनी अनुभूति को इस प्रकार अभिव्यक्त कर सकता है कि वह सभी के हृदय में समान अनुभूति जगा सके तो पारिभाषिक शब्दावली में हम कह सकते हैं कि उसमें साधारणीकरण की शक्ति वर्तमान है।"

इसमें कोई सन्देह नहीं कि उक्त उपपत्ति अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है और उसके द्वारा साधारणीकरण की अपवादी स्थिति—आश्रय के साथ तादात्म्य और आलम्बन के साथ साधारणीकरण का न होना—के निराकरण का मार्ग स्वच्छ हो गया है। शुक्ल जी ने भी कवि की अनुभूति (भाव) के साधारणीकरण (तादात्म्य) की बात दो स्थलों में मानी है; एक तो वहाँ जहाँ किसी प्राकृतिक दृश्य का यथातथ्य चित्रण हो, दूसरे वहाँ जहाँ आश्रय के दुराचारी कृत्यों के कारण हमारे मन में उसके प्रति घृणा, क्रोध आदि के भाव जग जाएँ और हम शील-द्रष्टा बन जाएँ। पहली स्थिति में किसी अन्य आश्रय के न रहने के कारण हमारा तादात्म्य कवि के भाव से ही हो सकता है और दूसरी स्थिति के लिए शुक्ल जी ने स्पष्ट कहा है—"इस दशा में भी एक प्रकार का तादात्म्य और साधारणीकरण होता है। तादात्म्य कवि के उस अव्यक्त भाव के साथ होता है जिसके अनुरूप वह पात्र का स्वरूप संघटित करता है। इस अवतरण से प्रकट है कि अपने मूल रूप में यह स्थापना आचार्य शुक्ल के विवेचन में विद्यमान थी; वे कारणवश—आश्रय और पाठक के भावों के एकीकरण तथा दोनों के आलम्बनों के एकीकरण की प्रक्रिया को ध्यान में रखने तथा कवि की अनुभूति के साधारणीकरण की बात को अत्यन्त प्रारम्भिक समाधान मानने के कारण—इसे सामान्य नियम के रूप में ग्रहण न कर सके।

## अभिव्यंजनावाद

'अभिव्यंजनावाद' का प्रवर्तन इटली के आलोचक क्रोचे ने किया। शुक्ल जी ने उनके मत का तीव्र प्रतिवाद अपने इन्दौरवाले भाषण में किया था। विरोध का मुख्य कारण यह था कि क्रोचे अद्वैतवादी थे और शुक्ल जी द्वैतवादी। क्रोचे कला को बोध-

स्वरूप या ज्ञान-स्वरूप मानते थे। शुक्ल जी की दृष्टि में भावना द्वारा नहीं, बुद्धि द्वारा ज्ञान की प्राप्ति सम्भव थी। क्रोचे कला की निराकार अनभिव्यक्त मानसी सत्ता को प्रधानता देते थे। शुक्ल जी के लिए यह असह्य था। क्रोचे अलंकार और अलंकार्य में कोई अन्तर मानने को तैयार नहीं थे, किन्तु शुक्ल जी उसे किसी भी मूल्य पर बनाये रखने को कटिबद्ध थे। इस सन्दर्भ में यह कहना उचित होगा कि शुक्ल जी की अपनी स्वतन्त्र काव्य-धारणाएँ थीं और वे अपने मत को बलपूर्वक प्रस्तुत किया करते थे।

## काव्य में प्रकृति-चित्रण

शुक्ल जी ने काव्य में प्रकृति-चित्रण के सम्बन्ध में विस्तारपूर्वक विचार व्यक्त किए हैं। उनके विचार से प्राकृतिक दृश्य दो रूपों में हमारे समक्ष उपस्थित होते हैं—(अ) आलम्बन-रूप में, (आ) उद्दीपन-रूप में। आलम्बन-रूप ही काव्य में चित्ताकर्षक बनता है। कारण यह है कि "जिन प्राकृतिक दृश्यों के बीच हमारे आदिम पूर्वज रहे और अब भी मनुष्य-जाति का अधिकांश (जो नगरों में नहीं आ गया है) अपनी आयु व्यतीत करता है, उनके प्रति प्रेम-भाव पूर्व साहचर्य के प्रभाव से संस्कार या वासना के रूप में हमारे अन्तःकरण में निहित है। उनके दर्शन या काव्य आदि के प्रदर्शन में हमारी भीतरी प्रकृति का जो अनुरंजन होता है वह अस्वीकृत नहीं किया जा सकता। इस अनुरंजन को केवल किसी दूसरे भाव का आश्रित या उत्तेजक कहना अपनी जड़ता का ढिंढोरा पीटना है।" इससे दो तथ्य प्रकट होते हैं—(१) परम्परागत चिर साहचर्य के कारण प्रकृति-प्रेम हमारे भीतर संस्काररूप में निवास करता है। (२) इसलिए प्रकृति सम्बन्धी अनुरंजन को केवल किसी भाव का आश्रित बनाना, या किसी दूसरे भाव का उत्तेजक मानना, अनुचित है। शुक्ल जी प्रकृति-प्रेम को भी देश-प्रेम का ही अधिक स्वच्छ, परिष्कृत और अन्तरीण रूप मानते हैं। उनके अनुसार प्रकृति-वर्णन में मनुष्य की क्रियाओं और भावनाओं का आरोप एक निश्चित मर्यादा के भीतर ही हो सकता है। वे कहते हैं: "इसी प्रकार अभिव्यक्ति की प्रकृत प्रतीति के भीतर, प्रकृति की सच्ची व्यंजना के आधार पर, जो भाव, तथ्य व उपदेश निकाले जायेंगे वे सच्चे काव्य होंगे।" यह सब उन्होंने स्वीकार किया अवश्य, पर वे इस प्रकार के वर्णन को कवि-कर्म का अत्यन्त साधारण अंग ही मानते थे।

## काव्य का वर्गीकरण

शुक्ल जी ने काव्य का वर्गीकरण दो दृष्टियों से किया; एक को तत्त्व-दृष्टि, दूसरे को रूप-दृष्टि कह सकते हैं। पहली में रमणीयता का कोटिक्रम रस के आधार पर निर्धारित किया गया है और दूसरी में काव्य-रूप के वाह्य एवं आन्तरिक विधान का ध्यान रखा गया है। जिस प्रकार वे रसात्मक अनुभूति की विभिन्न कोटियाँ मानते हैं, उसी प्रकार उस अनुभूति के लिए विषय प्रस्तुत करनेवाले कवियों और काव्यों की भी ऊँची-नीची कोटियाँ निर्धारित करते हैं। जो कवि लोक-सामान्य आलम्बनों के विधान का प्रयास करते हैं और उसमें सफल होते हैं उन्हें उन्होंने सच्चे और ऊँचे कवियों की श्रेणी में

रखा है; किन्तु जो कवि भावों के लिए उपयुक्त विषय प्रस्तुत करने के बजाय केवल आलंकारिक चमत्कार पर ही अपना ध्यान केन्द्रित कर देते हैं या कोरे उपदेशों के लिए छन्द-योजना का आश्रय लेते हैं वे सूक्तिकारों अथवा नीतिकारों की श्रेणी में डाले गए हैं। कविता और सूक्ति में उन्होंने स्पष्ट भेद स्थापित किया है। जब तक उक्ति की तह में रहनेवाला भाव बिलकुल ही आच्छन्न न हो जाये अर्थात् प्रस्तुत अर्थ का लोप न हो जाये तब तक उसे काव्य मानना समीचीन है। 'तुलसी', 'सूर' आदि के साथ रहीम को शुक्ल जी ने कवियों की श्रेणी में माना और सूक्तिकारों की अलग श्रेणी बनाते हुए कहा कि रीतिकाल के भीतर वृन्द, गिरिधर, घाघ और बैताल अच्छे सूक्तिकार हो गए हैं। जो अपने पद्यों में वस्तु या अर्थ का बोध कराने के लिए "उपमा रूपक आदि का प्रयोग कर देते हैं, पर समझाने के लिए ही करते हैं, रसात्मक प्रभाव "उत्पन्न करने के लिए नहीं," ऐसे व्यक्तियों को वे केवल पद्यकार कहते हैं। इससे स्पष्ट है कि वे काव्यकारों की उक्त तीन कोटियाँ निर्धारित करते हैं और इसी प्रकार कविता की भी तीन कोटियाँ प्रत्यक्ष हो जाती हैं।

रस-दृष्टि से उन्होंने जिस काव्य-रूप को सबसे अधिक महत्त्व दिया वह है प्रबन्ध काव्य। इतिवृत्त का आधार लेकर ही प्रबन्ध काव्य का निर्माण होता है, अतः सबसे प्रथम विचारणीय वस्तु वही है। वे कहते हैं कि "प्रबन्ध काव्य में इतिवृत्त की गति इस ढंग से होनी चाहिए कि मार्ग में जीवन की ऐसी बहुत-सी दशाएँ पड़ जायें जिनमें मनुष्य के हृदय में भिन्न भावों का स्फुरण होता है और जिनका सामान्य अनुभव प्रत्येक मनुष्य स्वभावतः कर सकता है।" उन्होंने यह भी बताया है कि बात इतनी ही नहीं है कि इतिवृत्त के अन्तर्गत रसात्मक प्रसंगों का सन्निवेश होना चाहिए बल्कि यह भी है कि रसात्मक प्रसंगों तक पहुँचने के लिए ही नीरस इतिवृत्त की योजना की जाती है। उन्होंने इतिवृत्त के संगठन में सबसे अनिवार्य और महत्त्वपूर्ण तत्त्व माना घटनाओं या वृत्तों का सम्बन्ध-निर्वाह। यूनानी आचार्य अरस्तू ने जिसे कार्यान्वय या unity of action कहा है उसका निर्वाह शुक्ल जी जितना नाटक के लिए उचित समझते हैं उतना ही प्रबन्ध काव्य के लिए भी।

मुक्तक काव्य के सम्बन्ध में शुक्ल जी का यह वाक्य अत्यन्त प्रसिद्ध है कि "यदि प्रबन्ध काव्य एक विस्तृत वनस्थली है तो मुक्तक एक चुना हुआ गुलदस्ता है। इसी से यह सभा-समाजों के लिए अधिक उपयुक्त होता है।" मुक्तक में रस की धारा नहीं रहती, केवल उसके छींटे ही उड़ते हैं जो हमारे चित्त को थोड़ी देर के लिए सिक्त कर देते हैं। अगर भाव की दशाओं की दृष्टि से विचार करें तो मुक्तक में 'भाव दशा' या 'क्षणिक दशा' ही मिलेगी जो एक समय पर एक आलम्बन के प्रति होती है, 'स्थायी दशा या 'शील दशा' नहीं। "क्षणिक दशा मुक्तक रचनाओं में देखी जाती है; 'स्थायी दशा' महाकाव्य, खण्ड-काव्य आदि प्रबन्धों में और 'शील दशा' पात्रों के चरित्र-चित्रण में। भाव दशा की दृष्टि से मुक्तक और प्रबन्ध का उक्त भेद-निरूपण सर्वथा मौलिक और वैज्ञानिक है। प्रबन्ध और मुक्तक के अतिरिक्त गीत-काव्यों की स्वतन्त्र परम्परा पर भी शुक्ल जी ने विचार किया है और गीत-काव्य का मूल स्रोत जनता के बीच चिरकाल से प्रचलित लोक-

